ऋषि प्रणाली

हिन्दुस्तानी शार्ट-हैन्ड एवं टाइपराइटिंग कमेटी के निर्णयानुसार

भारत सरकार द्वारा संस्तुति

## ऋषि प्रणाली-हिन्दी शीघ्र-लिपि

# हिंदी संकेत लिपि

(नवीनतम संशोधित एवं परिवर्द्धित संस्करण)

लेखन, संशोधन एवं परिवर्द्धन

गया प्रसाद अग्रवाल

आविष्कर्ता

ऋषिलाल अग्रवाल

भूतपूर्व-प्रिंसिपल, शीघ्र-लिपि-वर्ग

हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन

प्रकाशक एवं मुद्रक

गया प्रसाद अग्रवाल

श्री विष्णु आर्ट प्रेस

ऋषिकुटी, 332/257 चक, इलाहाबाद-211 003

ऋषि प्रणाली-हिन्दी शीघ्र लिपि
हिन्दी संकेत लिपि



लेखक
गया प्रसाद अग्रवाल
सन् 1972 ई०

आविष्कर्ताः
श्री ऋषिलाल अग्रवाल

'ऋषि-प्रणाली हिन्दी-शीघ्र-लिपि' को 1948 में भारत सरकार द्वारा गठित हिन्दुस्तानी शार्ट हैन्ड एवं टाइपराइटिंग कमेटी द्वारा संस्तुत करते हुये मान्यता प्रदान किया है।



नये शब्द-रेखाओं सहित
कम्प्यूटर-कृत संशोधित एवं परिवर्धित
संस्करण सन् 2001

मूल्य रु0 30.00

Computerised Revised & Enlarged
Edition with new outlines
Rishi Pranali Hindi Shighra Lipi
**HINDI SANKET LIPI**
By Gaya Prasad Agrawal

# प्रस्तावना

यदि कोई सम्भव को असम्भव और असम्भव को सम्भव कर सकता है तो वह परमात्मा ही है। बगैर उसकी अनुग्रह या कृपा के किसी कार्य का सुचारुरूप से पूरा होना तो दूर रहा उसका आरम्भ भी नहीं हो सकता। इसलिये कोटानिकोट धन्यवाद है उस परमपिता परमात्मा को जिसकी असीम कृपा से आज मुझे इस "प्रस्तावना" को लिखने का अवसर प्राप्त हुआ है।

एक अच्छी हिन्दी-शार्ट-हैण्ड प्रणाली का आविष्कार कर उसे प्रचलित करने का विचार मेरे हृदय में पहले-पहल सन् 1922 ई० में उठा था जब कि मैं "लीगल-रिमेम्बरेन्सर" के दफ्तर में हेड-क्लर्क के पद पर काम कर रहा था। उस समय अंग्रेजी शार्ट-हैण्ड में मेरी अच्छी गति थी और निजी तौर पर कौन्सिल में बैठकर कौन्सिल के सदस्यों की स्पीचें भी लिखता था। मैं यही अक्सर सोचता था कि आखिर जब विदेशी भाषा में दी हुई वक्तृता कुछ नियमों के आधार पर सरलतापूर्वक लिखी जा कसती है तो कोई वजह नहीं कि भरपूर प्रयत्न किये जाने पर हिन्दी तथा हिन्दुस्तानी भाषा में भी ऐसी सुगम प्रणाली का आविष्कार न हो सके जिसके द्वारा हिन्दुस्तान की मुख्य-मुख्य भाषाओं में दी गई वक्तृताओं को लिखा अथवा पढ़ा जा सके। पर उस समय इस विचार को इस वजह से कार्य-रूप में परिणित न कर सका था क्योंकि पहले तो मुझे समय कम था और दूसरे इसकी माँग भी न थी।

उस समय मैं सरकारी नौकरी में था और यद्यपि मुझे आमदनी भी अच्छी थी परन्तु फिर भी व्यापार की तरफ अधिक झुकाव होने के कारण मैं अक्सर यही सोचता था कि ऐसा कौन सा काम किया जाय जिससे नौकरी से पीछा छूटे। इसी समय हमारा दफ्तर इलाहाबाद से उठकर लखनऊ चला गया। लखनऊ मेरी वृद्धा माता जी को जरा भी पसन्द न आया। उन्हें पुण्य सलिला गंगा का तट छोड़कर लखनऊ में रहना बहुत ही कष्टकर प्रतीत हुआ। वह अक्सर कहा करती थीं कि भगवान ने अन्त में कहां से कहां लाकर पटका। इन सब बातों ने हमारे विचार को और बदल दिया और हम 8 महीने की छुट्टी लेकर इलाहाबाद लौट आये। यह सन् 1924 की बात है।

अब हम सोचने लगे कि क्या करना चाहिये जिससे लखनऊ न लौटना पड़े। आखिर मुख्तारशिप और रेवेन्यू एजेन्टी की परीक्षा देने का निश्चय किया और ईश्वर की कृपा से उसमें सफलता भी मिली। परन्तु उस समय असहयोग आन्दोलन जोरो पर था और लोग अदालत का बहिष्कार कर रहे थे, इसलिये उधर भी जाना उचित न समझा।

व्यवसाय की तरफ लड़कपन से ही झुकाव था, उसने फिर जोर मारा और इसी समय एक घनिष्ठ सम्बन्धी के कहने सुनने से मैंने एक प्रेस की स्थापना की और ईश्वर की कृपा से कुछ ही दिनों में यह प्रेस प्रान्त के अच्छे प्रेसों में गिना जाने लगा परन्तु अभाग्यवश वहाँ से भी हटना पड़ा।

इसी समय हिन्द-शीघ्र-लिपि की पुकार सुनाई पड़ी, फिर क्या था, एक सरल-सुबोध तथा सर्वांगपूर्ण प्रणाली के आविष्कार में लग गया और उसके फलस्वरूप यह पुस्तक आज आपके सामने प्रस्तुत है।

कार्य आरम्भ करने के पूर्व कुछ समय इस बात का विचार करने में व्यतीत हुआ कि पुस्तक किस ढंग से लिखी जाय। एक बिल्कुल नई प्रणाली चालू की जाय या जो अंग्रेजी की चालू प्रणालियाँ हैं उनमें से किसी एक को आधार मान कर आगे बढ़ा जाय। अन्त में यही निश्चय किया कि जो 100 वर्ष का समय अँग्रेजी शार्ट-हैन्ड की प्रणाली को एक निश्चित स्थान पर लाने में लगा है उसे व्यर्थ फेंकना कोई बुद्धिमानी न होगी और इसलिए अंग्रेजी की किसी प्रणाली को ही आधार मानकर काम किया जाय।

इस समय अंग्रेजी में प्रस्तुत चार प्रणालियाँ अधिक चल भी रही थी। 1. पिटमैन 2. स्लोन डुप्लायन 3. ग्रेग और 4. डटन। इसमें पिटमैन की ही ऐसी प्रणाली है जिनके जानने वाले अधिकाधिक संख्या में मिलेंगे और मेरे विचार से भी यह प्रणाली अधिक सरल तथा सम्पूर्ण है। इसके वर्णाक्षर भी हिन्दी के वर्णाक्षरों से अधिक मिलते जुलते है। अतः अन्त में मैंने यही निश्चय किया कि पिटमैन प्रणाली के ही आधार पर पुस्तक तैयार की जाय। परन्तु स्लोन डुप्लायन की मात्रा प्रणाली कुछ सुगम मालूम पड़ी, इसलिये वर्णों के साथ ही मात्रा लगाने की प्रणाली को भी अपने नियमों में सुविधानुसार समावेश करते गए। इस तरह पिटमैन और स्लोन डुप्लायन की सभी अच्छी बातों को ध्यान में रखते हुए एक बिल्कुल नई प्रणाली का आविष्कार करने में सफल हुआ हूँ जिनके द्वारा हिन्दी भाषा तथा उसके व्याकरण के सभी आवश्यक अंगों की पूर्ति की गई है

जो कुछ सहायता हमने अंग्रेजी प्रणालियों से ली है उसके लिए हम स्वर्गीय सर आइजक पिटमैन और स्लोन डुप्लायन साहब के हृदय से कृतज्ञ हैं।

पुस्तक की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि हमारी प्रणाली से हिन्दी-शार्ट-हैंन्ड सीखने वाला उर्दू, हिन्दी या हिन्दुस्तानी भाषा में बोली हुई वक्तृताओं को तो अच्छी तौर पर लिख ही लेगा पर यदि वह अंग्रेजी-शार्ट-हैन्ड को भी सीखना चाहे तो उसे पिटमैन या स्लोन डुप्लायन की पुस्तकों में दिये हुये केवल शब्द-चिन्ह, वाक्याँश, संक्षिप्त तथा विशेष


सं० लि० (1972)/1

चिन्हों को ही सीखना पड़ेगा। इनके सीखने से वह हिन्दी, उर्दू और हिन्दुस्तानी के अलावा अंग्रेजी का भी एक कुशल शीघ्र लिपि-लेखक हो सकता है। उसे अंग्रेजी के शार्ट-हैन्ड सीखने, समझने या याद रखने में कोई भी असुविधा या उलझन न होगी।

इसी तरह अँग्रेजी-शार्ट-हैड जानने वाले छात्र हमारी प्रणाली से हिन्दी, हिन्दुस्तानी या उर्दू शार्ट-हैन्ड को बहुत ही शीघ्र सीख कर एक कुशल शीघ्र लिपि लेखक हो सकते हैं। हमारा अनुभव है कि इसके लिये अधिक से अधिक चार-पांच महीने का समय पर्याप्त होगा।

हमारा उद्देश्य यह रहा है कि हमारी प्रणाली से शार्ट-हैन्ड सीखने वाले छात्र हिन्दी, उर्दू तथा हिन्दुस्तानी के अलावा अँग्रेजी शार्ट-हैन्ड भी कम से कम 150 शब्द प्रति मिनट की गति से लिख सकें।

इस प्रणाली का आविष्कार करते समय इस बात का भी पूरा ध्यान रखा गया है कि इन्हीं वर्णाक्षरों में थोड़ा बहुत परिवर्तन करने से भारत की अधिक से अधिक भाषाओं के लिये भी पुस्तक तैयार हो सकें।

यह प्रणाली सर्वाङ्गपूर्ण है और संकेत-लिपि का कोई भी अंग छोड़ा नहीं गया है। शब्द-चिन्ह (Logograms), वाक्यांश (Phraseography ), संक्षिप्त संकेत ( Contractions), हर एक विभाग में अधिकतर काम आनेवाले शब्दों के विशेष संकेत ( Departmental Special Out Lines), एक ही वर्णाक्षर से उच्चारण किये जाने वाले शब्दों के लिये विभिन्न संकेत (Distinguishing Out-Lines ), आदि यथास्थान दिये गये हैं।

अभ्यास भी विभिन्न विषयों पर इतने अधिक दिये गये हैं कि कोई भी व्यक्ति इन दिये हुए अभ्यासों को ही पूर्ण-रूप से मनन तथा अभ्यास करने पर एक सिद्ध-हस्त शीघ्र लिपि लेखक हो सकता है।

यदि जनता ने इस प्रणाली को अपनाया तो मैंने दृढ़-निश्चय कर लिया है कि अब जीवन का शेष समय इस अंग को पूरा करने में बिताऊँगा और इसी निश्चय के अनुसार उर्दू, मराठी, गुजराती आदि

संस्करण के अलावा हिन्दी में संकेत-लिपि का एक वृहद् कोष भी तैयार कर रहा हूँ। यही नहीं अपना विचार तो इस विषय पर एक पत्रिका भी निकालने का है। पर यह सब उसी समय हो सकेगा जब कि जनता और उन महानुभावों का सहयोग प्राप्त होगा जो कि इस विषय को सर्वाङ्गपूर्ण देखना चाहते हैं।

**(शीघ्रलिपि पत्रिका का प्रकाशन आरम्भ हो चुका है)**

— :O:—

## कृतज्ञता प्रकाशन

इस वक्तव्य को समाप्त करने के पहले हम उन श्रीमान् के प्रति हार्दिक कृतज्ञता प्रकट किये बिना नहीं रह सकते जिनकी सहायता तथा सहानुभूति के कारण ही मैं सफल हुआ हूँ। इनमें सर्व प्रथम हमारे देश के पूज्य नेता स्वनाम-धन्य श्रीमान् बाबू पुरुषोत्तम दास जी टन्डन। जिस समय मैंने अपने इस आविष्कार के बारे में आपसे चर्चा की तो आपने बड़े ही उत्साहवर्द्धक शब्दों में इसके प्रति सहानुभूति प्रकट की और यह कहा कि यदि यह प्रणाली अच्छी जँची तो मैं इसे सम्मेलन में भी स्थान दूँगा। इसके लिये मुझे आज्ञा मिली कि मैं अपनी यह प्रणाली उनके द्वारा नियत किये हुये विशेषज्ञों को दिखाऊँ। उन विशेषज्ञों में से एक थे श्रीमान प्रोफेसर ब्रजराज जी, एम० ए०। वे स्वयं भी शार्ट-हैन्ड की पुस्तक लिख रहे थे परन्तु फिर भी मेरी प्रणाली को जाँचने और समझने पर उन्होंने बड़ी दृढ़ता से अपनी राय दी कि यह प्रणाली हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन ऐसी भारत में प्रतिष्ठित संस्था के लिये सर्वथा योग्य है और फिर इसी निर्णय के अनुसार श्रीमान् टन्डन जी ने हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन में एक शीघ्र लिपि वर्ग खोलकर मुझे पढ़ाने की आज्ञा प्रदान की। इसके लिये मैं इन दोनों महानुभावों का हृदय से कृतज्ञ हूँ।

इसके पश्चात ही जब मैं श्रीमान डाक्टर बाबू राम जी सक्सेना से मिला तो उन्होंने भी इस प्रणाली के बारे में मेरे वक्तव्य को बड़े

ध्यान से सुना और कुछ पुस्तकें दीं जिससे मुझे आगे अपने कार्य में बड़ी ही सहायता मिली। इसके लिये मैं आपका भी बड़ा ही कृतज्ञ हूँ।

अब रही हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के हमारे परीक्षा-मन्त्री श्रीमान दयाशंकर जी दूबे, एम० ए०, एल-एल० बी० की बात। इन्हीं की देख-रेख में इस कालेज का कार्य चल रहा है। आप समय-समय पर जिन मृदु तथा सहानुभूति-पूर्ण शब्दों द्वारा मुझे उत्साहित करते रहें और जिस तत्परता के साथ मेरी कठिनाइयों को दूर करते रहे उससे तो मुझे यही मालूम हुआ है कि किसी से कार्य लेने, किसी संस्था को सुचारु तथा सुव्यवस्थित रूप से चलाने तथा संगठित करने की आपमें अद्वितीय प्रतिभा है आपने मेरे इस कार्य में बड़ी रुचि दिखाई है और इसके लिये मैं आपका भी हृदय से आभारी हूँ।

यहाँ पर मैं श्रीमान पं० लक्ष्मीनारायण जी नागर, बी०ए० एल-एल० बी० का नाम लिए बिना नहीं रह सकता। आप समय-समय पर यहाँ तक कि मेरे घर पर आकर भी मुझे अपने मीठे तथा सहानुभूति-पूर्ण शब्दों से इस काम में दृढ़तापूर्वक लगे रहने के लिये उत्साहित करते रहे और हर एक प्रकार की सहायता देने या दिलाने का आश्वासन देते रहे। इसके लिये मैं आपका हृदय से कृतज्ञ हूँ।

अब रही डिजाइनिंग और छपाई आदि की बात। पुस्तक के लिखे जाने के बाद यह हमारे लिये एक समस्या सी हो गई थी कि आखिर इसकी छपाई किस तरह से की जाय। पर इस समस्या को हमारे सहृदय श्री रामकृष्ण जौहरी, मैनेजिंग डायरेक्टर, दि इलाहाबाद ब्लाक वर्क्स लिमिटेड और मित्र मि० मोहम्मद इस्माइल ने बड़ी कुशलता के साथ हल किया।

डिजाइनिंग का खास श्रेय तो इस्माइल साहब को ही है। आप एक बड़े ही कुशल चित्रकार और डिजाइनर हैं और आपने जिस धैर्य तथा लगन के साथ इस काम को पूरा किया है इसके लिये उनकी जितनी प्रशंसा की जाय कम होगी। कभी-कभी मैं जब ऊब कर किसी

संकेत को पूर्ण रूप से ठीक न बनने पर चालू करने को कहता था तो आप उसका तीव्र प्रतिवाद कर ऐसा न करने की सलाह देते थे।

इस पुस्तक की अधिकांश छपाई ब्लाकों द्वारा की गई है। इन ब्लाकों को बनाने और पुस्तक की छपाई का सारा श्रेय पूर्व-कथित हमारे सुहृदय जौहरी जी ही को है। मुझे यह आशा न थी कि यह ब्लाक कलकत्ते के एकाध कारखानों को छोड़कर कहीं और बन सकेंगे। परन्तु जिस तत्परता, सुचारुता तथा शीघ्रता के साथ आपने इस काम को किया है उसे देखकर तो मुझे कभी-कभी आश्चर्य होता था। इससे यह मालूम हुआ कि आपका इस विषय में बहुत ही अच्छा ज्ञान है और प्रबन्ध भी सर्वोतम है।

अन्त में मैं अपने मित्र पं० जयनारायण तथा शिष्य श्री हुकुम चन्द्र जी जैन को भी बगैर धन्यवाद दिये नहीं रह सकता क्योंकि आप लोगों ने भी मेरी पुस्तक के लेखों तथा अभ्यासों के गढ़ने आदि में बड़ी सहायता दी है।

ऋषि कुटी
चक-जीरो रोड, प्रयाग
5 फरवरी, 1938

ऋषि लाल अग्रवाल
आविष्कर्ता



# इस संस्करण के प्रति

यह तो शीघ्रलिपि पाठकों को ज्ञात ही है कि श्री ऋषि लाल जी अग्रवाल द्वारा आविष्कृत ऋषि प्रणाली हिन्दी शीघ्रलिपि की पुस्तक हिन्दी संकेत लिपि का प्रथम संस्करण 1938 में प्रकाशित हुआ था । इस समय भारत में अंग्रेजों का शासन था । समय बदला 1947 में भारत स्वतंत्र हुआ। स्वतंत्रता के बाद भारत का स्वरूप बदला, भाषा बदली, भाषा का स्वरूप बदला । इस बात को ध्यान में रखते हुये पुस्तक को समयानुकूल बनाने हेतु सन् 1972 से समय-समय पर संशोधन, परिवर्द्धन तथा लेखन करते हुये पाठकों के समक्ष इसे नये रूप में प्रस्तुत किया गया है । इस को समृद्ध बनाने हेतु बराबर प्रयास जारी है । शीघ्रलिपि पत्रिका व अन्य सम्बन्धित पुस्तकों का प्रकाशन भी इसी श्रृंखला में एक प्रयास है जिसे पाठकों ने सराहा तथा अपनाया भी है ।

एक विशेष बात हमें अपने पाठकों से कहनी है कि हमें अपने सम्मानित पाठकों द्वारा बराबर यह शिकायत मिल रही है बाजार में ऋषि प्रणाली हिन्दी संकेत लिपि की सही व शुद्ध पुस्तक नहीं मिल रही है या डुप्लीकेट मिल रही है । सही ऋषि प्रणाली हिन्दी संकेत लिपि के प्रकाशक गया प्रसाद अग्रवाल, श्री विष्णु आर्ट प्रेस, 332/257 चक, इलाहाबाद ही हैं। पुस्तक का साइज छोटा व स्वरूप पुराना ही है । कवर रंगीन है। अतः पाठकों से निवेदन है कि ऋषि प्रणाली हिन्दी संकेत लिपि पुस्तक खरीदते समय छोटी साइज़ की देख कर खरीदें तथा दुकानदार से कैशमिमो प्राप्त करें अथवा पुस्तक पर दुकानदार की मोहर लगवा लें ।

धन्यवाद !

आपका

गया प्रसाद अग्रवाल

ऋषिकुटी
332/257, चक, जीरो रोड,
इलाहाबाद-211003

# विषय सूची

क्रम विषय पृष्ठ-संख्या

तीसरा भाग

# विद्यार्थियों से निवेदन

## आवश्यक सामान-

लिखने के लिये एक बही-नुमा लम्बी नोट बुक होनी चाहिये जिसकी लाइन कम-से-कम एक सेंटीमीटर या $\frac{3}{8}$ इंच की दूरी पर हों। उसका कागज न ज्यादा चिकना और न खुरदुरा ही होना चाहिये। लिखने के लिये अच्छी लचीली निब वाला फाउन्टेन पेन होना चाहिये अन्यथा किसी अच्छी पेंसिल से भी लिखा जा सकता है। पेंसिल न अधिक कड़ी और न अधिक नरम ही होनी चाहिये या शार्टहैण्ड लिखने की विशेष H.B. पेंसिल ठीक रहेगी।

दूसरी बात है इन चीज को विशेष विधि से काम में लाने की। लेखक को नोट-बुक को सामने लम्बाकार रख कर बैठना चाहिये जिससे शरीर का बोझ दोनों हाथों पर न पड़े। दाहिने हाथ से पेंसिल या कलम को पकड़ कर इस तरीके से कापी पर रखना चाहिये, जिससे कि केवल नीचे की दो अंगुलियाँ मात्र कापी से छूती रहें और कलाई या हाथ कापी से बराबर ऊपर रहे जिससे लिखने में सरलता हो और थकावट न मालूम हो। बायें हाथ के अंगूठे और पहिली अंगुली से पृष्ठ का निचला-बायाँ हिस्सा पकड़े रहे जिससे लिखते-लिखते ज्योंही समय मिले और पेज का अंत सा हो चले त्योंही पन्ने को उलटने में सुविधा हो। इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि पेंसिल या कलम को जोर से दबाकर न पकड़ा जाय क्योंकि ऐसा करनें से हाथ जल्दी-जल्दी नहीं चलता और लिखने में रुकावट सी मालूम होती है।

## अभ्यास-

अच्छे सामान शीघ्र-लिपि लेखक को केवल सहायता मात्र दे सकते हैं पर उनके अभ्यास की कमी को पूरा नहीं कर सकते। संकेत लिपि के वर्णाक्षर ही ऐसे सरल ढंग पर निर्धारित किये गये हैं कि जितने समय में आप नागरी लिपि के 'क' अक्षर को लिखेंगे उतने ही समय में संकेत लिपि के 'क' अक्षर को कम से कम चार बार लिख सकते हैं। आवश्यकता केवल अभ्यास की है। अभ्यास इतना पक्का होना चाहिये कि वक्ता के मुँह से शब्द के निकलते ही आप उसको लिख लें, जरा भी सोचना न पड़े। इसके लिए पहले-पहल आपको केवल वर्णाक्षरों का अभ्यास करना चाहिये, उलट-पुलट कर चाहे जिस तरह बोला जाय आप उसे आसानी से लिख सकें। इसके पश्चात आप पाठ के अन्त में दिये हुये अभ्यासों को लिखें, पहले अलग-अलग कठिन शब्दों को और फिर मिलाकर इतनी बार लिखें कि बोले जाने पर सरलता से लिख लें। दो तीन बार तो धीरे-धीरे बोले जाने पर लिखें कि वक्ता से आप तीन चार शब्द बराबर पीछे रहें जिससे आप को हाथ बढ़ाकर लिखने और वक्ता को पकड़ने का अभ्यास हो। अन्त में बोलने वाले की गति आपके लिखने की गति से आठ-दस शब्द प्रति मिनट अधिक होना चाहिए जिससे आपको और भी तेज हाथ बढ़ाने का अभ्यास हो। यदि ऐसा करने में कुछ शब्द छूट जाये तो कोई हर्ज नहीं, आप लिखते जायँ और वक्ता को पकड़ने का प्रयत्न करते जायँ। नया पाठ लिखने पर जो नये शब्द या वाक्यांश आदि आवे उन्हें कई बार लिखकर ऐसा अभ्यास कर लें कि उन्हें लिखते समय आप ही आप शब्द हाथ से निकलने लगे, सोचना न पड़े।

दूसरी बात यह है कि आप कुछ अभ्यास प्रतिदिन जहाँ तक हो सके एक निश्चित समय पर करें। ऐसा अभ्यास उस अभ्यास से अधिक लाभप्रद होता है जो अभ्यास बीच बीच में अंतर देकर किया जाता है चाहे वह अभ्यास अधिक ही समय तक क्यों न किया जाय।

इस संकेत लिपि के लिये यह परमावश्यक है कि अभ्यास एकाध बार स्वयं लिखकर किया जाये, पर अधिकतर किसी अच्छे जानकार के बोले जाने पर ही लिखा जाये साथ ही साथ सभाओं, परिषदों और मिटिंगों में जा-जाकर बैठा जाये और वक्ताओं की वक्तृतायें सुनी तथा समझी जाये क्योंकि लिखने के साथ ही साथ कानों का साधना भी बहुत ही आवश्यक है जिससे सुनी हुई बात फौरन ही समझ में आ सके। इसके पश्चात ही सभाओं में बैठकर बेधड़क लिखने की योग्यता आ सकती है। घबड़ाना जरा भी न चाहिये क्योंकि घबड़ाने से सब काम बिगड़ जाता है और आप में लिखने की शक्ति रहते हुये भी आप कुछ न लिख सकेंगे। इस सम्बन्ध में पुस्तक के पृष्ठ संख्या 318 पर " पुनः शीघ्र लिपि लेखकों से " पाठ के अंतर्गत और अधिक जानकारी दी हुयी है।

●



श्री ऋषि लाल अग्रवाल

•

आविष्कर्ता

ऋषि प्रणाली

# हिन्दी संकेत लिपि

•

भूतपूर्व प्रिंसिपल

हिन्दी शीघ्र लिपि-वर्ग

हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग

•

**श्री विष्णु आर्ट प्रेस**

332/257 चक, ऋषि कुटी, इलाहाबाद - 211003

## वर्णाक्षरों की पहचान

**नोटः-** बायें पृष्ठ पर दिये हुये चित्र में तीर का निशान लगाकर यह बताया गया है कि कौन रेखा कहाँ से आरम्भ होती है और किस ओर जाती है।

जो रेखायें नीचे और ऊपर दोनों ओर आती जाती हैं उनमें जो रेखायें नीचे आती हैं उनके नीचे (नी) और जो नीचे से ऊपर जाती है उनके (ऊ) लिख दिया गया है।

1. चवर्ग, टवर्ग, तवर्ग र (नी), ल (नी), स, ह (नी), ड़ (नी) और ढ़ (नी) - ये नीचे आने वाली रेखायें हैं।
2. य, र (ऊ), ल (ऊ), व, ह (ऊ), ड़ (ऊ) और ढ़ (ऊ)- ये ऊपर जाने वाली रेखायें है।
3. कवर्ग, म, न और ङ – आड़ी रेखायें हैं।
4. ल नीचे से ऊपर और ऊपर से नीचे दोनों तरफ एक ही प्रकार से लिखा जाता है।
5. कवर्ग, चवर्ग, टवर्ग और पवर्ग के अक्षर य, र (ऊ), व, ह, ड़ (ऊ) और ढ़ – ये सरल रेखायें है।
6. तवर्ग, र (नी), ल, स, म, न, ड़ (नी) और ङ – ये वक्र रेखायें हैं।
7. कवर्ग के अक्षर – ये सरल और आड़ी रेखायें है।
8. म, न और ङ – ये वक्र और आड़ी रेखायें है।
9. बायें तरफ से लिखे जाने वाला तवर्ग और स, तवर्ग और स का बायाँ समूह कहा जाता है।
10. दायें तरफ से लिखे जाने वाला तवर्ग और स, तवर्ग और स का दायाँ समूह कहा जाता है।

वर्णमाला के चित्र में तवर्ग और स के संकेतों को देखो।

(अ) तवर्ग समूह में पहला संकेत 'त' बायें समूह का है और दूसरा संकेत दायें समूह का है। इसी तरह थ, द और ध भी हैं।

(ब) 'स' का पहला अक्षर दायें समूह का है और दूसरा अक्षर बायें समूह का है।

---

## संकेत लिपि

जिन ध्वनि संकेतों द्वारा हम अपने विचार प्रकट करते हैं उसे भाषा कहते हैं। इनको सुनने के पश्चात जिन संकेतों द्वारा हम इनको लिखते हैं उसे लिपि कहते हैं। सुनकर समझने और उसे लिखने में बड़ा अन्तर होता है। जितनी जल्दी हम सुन सकते हैं उतनी जल्दी उन्हें हम अपने वर्तमान लिपि में लिख नहीं सकते। इसीलिए यह आवश्यकता प्रतीत हुई कि कोई ऐसा उपाय ढूँढना चाहिये जिससे जितनी जल्दी हम सुनते हैं उतनी ही जल्दी हम लिख भी सकें। इस नई लिपि को ''हिन्दी की शीघ्र लिपि'', 'त्वरा लिपि' अथवा 'संकेत लिपि' कहते हैं।

---

## वर्णमाला

वर्णमाला भाषा, वाक्य और शब्दों के समूह से बनी है जो अपना विशेष अर्थ रखती है। शब्द, सुविधानुसार स्वर और व्यंजनों में विभक्त किये गये हैं। हिन्दी की संकेत-लिपि की रचना भी इन्हीं स्वर और व्यंजनों की ध्वनि के सहारे की गई है जिन्हें विशेष चिन्हों से सूचित किया गया है। पर जो सज्जन हिन्दी भाषा और उसके व्याकरण के अच्छे ज्ञाता नहीं हैं उनके लिये इस लिपि का सीखना यदि असम्भव नहीं तो कठिन अवश्य है।

## व्यंजन

इस संक्षिप्त लिपि के व्यंजनों की रचना अधिकतर ज्योमिति की सरल रेखाओं को लेकर की गई है। पर जब सरल रेखाओं से काम नहीं चला तब वक्र रेखाओं का सहारा लिया गया है।




1.




2.




3.

याद करने के लिये नीचे से चलना चाहिये। प्रथम चित्र में पहली रेखा से कवर्ग, दूसरी रेखा से चवर्ग, तीसरी रेखा से टवर्ग और चौथी रेखा से पवर्ग सूचित किया गया है। तवर्ग सरल रेखा से न मानकर व्रक रेखा से मना गया है। इसका कारण यह है कि हम अंग्रेजी शार्ट हैण्ड (पिटमैन्स प्रणाली) के ध्वनि संकेतों को भी जहाँ तक हो सका है साथ लेकर चले हैं जिससे कि अंग्रेजी के पिटमैन्स प्रणाली का जानने वाला यदि हिन्दी-शार्ट-हैंड सीखना चाहे तो उलझन में न पड़े। अंग्रेजी में 'पी' को 'प' की रेखा से सूचित किया गया है, इसलिये हमने इस 'प' को क, च, त, म या न मानना उचित नहीं समझा यद्यपि ऐसा करना बहुत ही सरल था।

तवर्ग और स के लिये दायें और बायें दानों तरफ से एक ही प्रकार की वक्र रेखा ली गई है। जैसे नीचे चित्र 1 और 2 में दिये गये हैं।





1. 2.

श और स में इसलिये भेद नहीं किया गया कि मुहावरे से पता लग जाता है कि कहाँ पर स की आवश्यकता है और कहाँ पर श की। पर यदि कहीं पर विशेष भेद करना हो तो स के चिन्ह को काटने से श पढ़ा जायगा।

आज की हिन्दुस्तानी भाषा में उर्दू शब्दों की बहुलता अर्थात् उर्दू और फारसी शब्दों के प्रयोगाधिक्य के कारण ज़ का उपयोग भी अधिक होता है। जैसे सज़ा, मर्ज़ी आदि शब्दों में। वहाँ पर इसी बायें और दायें 'स' के संकेत को सुविधानुसार मोटा कर लेना चाहिये।

'ष' का उच्चारण या तो 'ख' होता है या 'श' और इन दोनों अक्षरों के लिये संकेत निर्धारित किये जा चुके हैं। इसलिये 'ष' के लिये स्वतंत्र रूप से कोई दूसरा संकेत निर्धारित नहीं किया गया है।

'ण' का काम भी 'न' से लिया गया है। शब्द का उच्चारण करते ही यह पता लग जाता है कि शब्द को 'ण' से लिखना चाहिये कि 'न' से। इसलिये 'ण' के लिये भी कोई स्वतन्त्र संकेत निर्धारित नहीं किया गया है।

संकेत लिपि में चिन्हों द्वारा ही लिखा जाता है अतः उनका अनुवाद करते समय भाषा का शुद्ध रूप ही लिखा जाता है

शेष फुटकर वर्णाक्षर अलग-अलग रेखाओं से निर्धारित किये गये हैं पाठकों को इनका पहले भली-भाँति लिखकर अभ्यास कर लेना चाहिये ताकि संकेत सुचारु रूप से बनने लगे।

बायें और दाहिने संकेत सुचारुता के विचार से दिये गये हैं। कहां किसको लिखना चाहिये यह आगे समझाया जायगा।

रेखाओं के बारीक और मोटे होने पर, उनके ऊपर से नीचे और नीचे से ऊपर लिखे जाने पर या उनके सरल और कटे

होने पर बहुत ही ध्यान रखना चाहिये और इनका इतना अच्छा अभ्यास करना चाहिये जिससे लिखते समय संकेत सुचारु-रूप से अपने ही आप लिखे जा सकें।

तीर का निशान लगाकर यह पहले ही बताया जा चुका है कि कौन रेखा कहाँ से आरम्भ होती है और किस ओर जाती है। लिखते समय इस बात का विशेष-रूप से ध्यान रखना चाहिये कि जो रेखा जहाँ से आरम्भ होती है वहीं से आरम्भ की जाय और फिर ऊपर, नीचे या आड़ी-तिरछी जिस तरफ लिखी है उसी तरफ लिखी जाय।

इस लिपि को बड़ी सावधानी से खूब बनाकर लिखना चाहिये। यहाँ तक कि एक-एक वर्ण इतना लिखा जाय कि वह पुस्तक में दिये हुये वर्ण से मिलते-जुलते हों। इसमें जल्दी करने से लिपि कभी भी आगे चलकर फिर न सुधरेगी और परिणाम यह होगा कि इस तरह जल्दी-जल्दी लिखने वाले लेखक महाशय कभी भी कुशल हिन्दी शीघ्र लिपि (शार्ट-हैंड) के ज्ञाता न हो सकेंगे।

विचार से देखिये तो वर्णमाला के पंचवर्गों के जितने अक्षर हैं उनका प्रथम अक्षर तो मूल अक्षर है पर उसके बाद का दूसरा अक्षर उसी मूल अक्षर में 'ह' लगा देने से बना है। उसी तरह तीसरा अक्षर मूल अक्षर है और चौथा अक्षर उसी में 'ह' लगा देने से बना है। जैसे कवर्ग का 'क' प्रथम अक्षर है और इसके बाद का अक्षर 'ख' क में 'ह' लगा कर बना है। च के बाद छ = च + ह। ज के बाद झ = ज + ह आदि। इसलिये इन वर्णों के लिये एक ही संकेत रक्खे गये हैं लेकिन भिन्नता प्रकट करने के लिये मूल अक्षर काट दिये गये हैं। जैसे – क के संकेत को काटकर ख और प के संकेत को काटकर फ आदि बनाया गया है।

तवर्ग और स, दायें तथा बायें और कुछ वर्ण संकेत ऊपर नीचे दोनों तरफ से लिखे गये हैं। उनका दोनों तरफ लिखने का अभ्यास करना चाहिये। यह इसलिये किया गया है की वर्णों को मिलाने में असुविधा न हो और लिपि के प्रवाह में अड़चन न पड़े। जैसे – (चित्र नीचे), न + ल पहले तरीके से लिखना सुविधाजनक है, दूसरे तरीके से लिखने में प्रवाह में रुकावट पड़ती है और संकेत भी शुद्ध और साफ नहीं बनते।

(1) (2)

अभ्यास करते समय संकेतों की लम्बाई और मुटाई पर भी विशेष ध्यान रखना चाहिये। पाठकों को संकेतों की एक नियमित लम्बाई मानकर ही लिखना चाहिये क्योंकि वह आगे चलकर देखेंगे कि किसी संकेत के नियमित रूप से छोटे या बड़े होने पर भी दूसरा अर्थ हो जायगा। संकेतों की नियमित लम्बाई करीब 3/10 इंच (लगभग 8 मि०मी०) की होनी चाहिये, पर पाठकगण अपनी सुविधानुसार कुछ छोटी-बड़ी कर सकते हैं, लेकिन संकेतों के रूप और बनावट में समानता होनी आवश्यक है।

च और र संकेतों को अच्छी तरह समझ लेना चाहियें। च ऊपर से नीचे और र नीचे से ऊपर को लिखा जाता है। झुकाव के विचार से च लम्ब से 35 अंश की दूरी पर नीचे की तरफ और र आधार की सरल रेखा से 35 अंश ऊपर की तरफ लिखा जाता है जैसे– चित्र पृष्ठ 25 पर







—:o:—

## अभ्यास-1

**हिन्दी में अनुवाद करो :-**

1

2

3

4

5

6

## अभ्यास-२

**संकेत लिपि में अनुवाद करो :-**

**(जो अक्षर दायें-बायें दोनों तरफ से लिखे जाते हैं, वे दोनों तरफ से संकेत लिपि में लिखे जायें ।)**

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | प | क | स | न | म | र | स | ह |
| 2. | ल | ख | ट | द | श | ग | म | न |
| 3. | ख | ह | र | न | म | क | त | ह |

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 4. | य | र | म | ल | स | त | व | ध |
| 5. | ग | ड़ | च | घ | ज | झ | ठ | छ |
| | म | व | य | र | | | | |
| 6. | ड | थ | ध | फ | भ | ब | स | ढ़ |

—— :o: ——

## अभ्यास-3

केवल शब्द के प्रथम अक्षर लिखो :-

(नोट — जो अक्षर दायें या बायें से लिखे जाते हैं उनको दोनों तरफ से संकेत लिपि में लिखो)

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | कल | खल | घर | गरम | शरम | पर | तर | |
| 2. | खटक | मटक | चटक | टपक | तड़प | भड़क | लपक | ङ |
| 3. | ठठक | छत | जमघट | झटपट | तट | थरथर | नमक | करत |
| 4. | दमक | धमक | नमक | पकड़ | फरस | वट | मन | |
| 5. | बरतन | भरम | मन | रट | लम्प | समय | धरम | |
| 6. | सरपट | हम | वह | ढ़ | ड़ | ङ | | |

---

## अभ्यास-4

केवल शब्द के अंतिम अक्षर संकेत लिपि में लिखो :-

(नोट — जो अक्षर दायें या बायें से लिखे जाते हैं उनको दोनों तरफ से संकेत लिपि में लिखो)

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | कलक | मख | पग | जङ | करघ | रह | |
| 2. | रढ़ | मच्छर | गाय | रट | उलझ | जप | पत |
| 3. | नभ | मचमच | जगत | नम | रटर्न | लव | जतन |
| 4. | कृश | सहज | कल | कलम | कब | कछ | अङ |
| 5. | नथ | काठ | पद | बाँझ | नभ | कलम नम | नव |
| 6. | लाभ | परब | तरह | रहम | वय | पट | पत |

---

## व्यंजनों को मिलाना

1. व्यंजनों को मिलाते समय इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि कलम कागज से न उठे और जहाँ पर पहले व्यंजन का अंत हो वहीं से दूसरा व्यंजन आरम्भ हो। जैसे - चित्र नीचे




| | | | |
|---|---|---|---|
| सक | टक | | पक |
| बग | लर | या | लर |
| मक | घल | या | घल |

2. जब दो व्यंजन मिलते हैं तो इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि नीचे आने वाला या ऊपर जाने वाला प्रथम अक्षर कापी की रेखा पर हो। दूसरे अक्षर लाइन से कहीं भी आ सकते हैं। जैसे – चित्र पृष्ठ 28.











| | | |
|---|---|---|
| पङ | टप | चग |
| फट | दङ | झक |
| तन | टन | वग |

3. कवर्ग के अक्षर, म न और ङ नीचे या ऊपर आने वाले अक्षर नहीं है बल्कि आड़े अक्षर हैं। इसलिये यदि ये अक्षर पहले आते हैं और इनके बाद नीचे आने वाले अक्षर आते हैं तो ये रेखा के ऊपर लिखे जाते हैं। जैसे– चित्र नीचे








| | | |
|---|---|---|
| खट | मड़ | गब |
| कट | मट | नप |

4. कवर्ग के अक्षर, म, न और ङ के बाद ऊपर जाने वाले अक्षर आवें तो ये अक्षर क़ापी की रेखा पर से आरम्भ होते हैं। जैसे – चित्र पृष्ठ 29

कल कव नव

5. अगर इन अक्षरों के बाद नीचे आने वाले अक्षर या ऊपर जाने वाले अक्षर नहीं आते बल्कि दूसरे आड़े अक्षर आते हैं तो भी वे अक्षर रेखा पर से हीं आरम्भ होते हैं। जैसे – चित्र नीचे



मन नक कन

गन नम मक

6. परन्तु जब दो या दो से अधिक आड़ी रेखायें एक साथ आवें और उनके पश्चात् नीचे आने वाली रेखा आवे तो आड़ी रेखायें कापी की रेखा के ऊपर लिखी जाती हैं। जैसे– चित्र नीचे



मनप कनप

7. पहले अक्षर का स्थान निर्धारित होने के पश्चात् दूसरे अक्षर इससे मिलाकर लिखे जाते हैं। उनके स्थान पर विचार नहीं किया जाता है। जैसे – चित्र पृष्ठ 30



| | | |
|---|---|---|
| पक | पकज | मनट |
| मपत | नझब | लरब |
| करवट | सरपट | गरम |
| रपट | मलर | वर |
| वक | कल | कव |

8. वक्र अक्षर इस तरह मिलाकर दोहराये जाते हैं। जैसे - चित्र नीचे



| | | |
|---|---|---|
| नन | मम | तत |
| सस | लल | रर |

9. सरल अक्षर इस तरह दोहराये जाते हैं। जैसे - चित्र नीचे



| | | |
|---|---|---|
| पप | टड | गघ |
| जज | जझ | पब |
| कक | वव | हह |

10. चवर्ग के अक्षर और र (ऊ), ड़ (ऊ) जब दूसरे अक्षर से मिलते हैं तो ऊपर और नीचे की लिखावट से पहचाने जाते हैं। च और र के क़ोण का विचार नहीं रह जाता। चवर्ग के अक्षर नीचे को और र (ऊ) और ड़ (ऊ) ऊपर को लिखे जाते हैं। जैसे – चित्र नीचे



| | | | |
|---|---|---|---|
| पच | पर | छट | रन |
| चन | मच | मर | जड़ |

11. स दायाँ - बायाँ और ल, र नीचे - ऊपर नियमानुसार लिखे जाते हैं। जैसे – चित्र नीचे




| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| लल | या | लम | लर | या | लर |
| लङ्ग | या | लङ्ग | यल | या | यल |
| नल | या | नल | सप | या | सप |

—:0:—

## अभ्यास-5

**संकेत लिपि में लिखो :-**

**(नोट- नीचे लिखे जाने वाले र, ह, ल और दाएँ तरफ लिखे जाने वाले तवर्ग, स तथा कटे हुये म, न मोटे अक्षरों में लिखे गए हैं)**

1. मग गम जग गज छक चट
2. ढक कट डट झट डग ठग नट
3. थन धन नग तन छन फन
4. जब तब कब कर्म मन बन
5. धर चल हल रख जल यह
6. मटर शहर टहल जलन भजन पटक
7. रपट झपट रटन पहन महक

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| 8. | कटहल | मलमल | हलचल | खटमल |
| 9. | बरतन | टमटम | पनघट | रहपट |
| 10. | घर पर चल। | बक बक मत कर। | जल भर। | |

च और र का विचार कर अक्षरों को मिलाओ—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 11. | रच | मर | पर | चरन | मरन | परक |
| 12. | जहर | मगर। | हर हर कर। | | चरन पर सर धर। | |

—:0:—

## स्वर

स्वर ध्वनि का उच्चारण बिना किसी दूसरे ध्वनि की सहायता के अपने ही आप हो सकता है। यहाँ स्वर दो प्रकार से लिखे गयें हैं। एक मोटे बिन्दु और मोटे डैश से और दूसरा हल्के बिन्दु और हल्के डैश से :-

### मोटें बिन्दु और मोटे डैश से लिखे जाने वाले स्वर

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | • | • | आ | – | – | (1) |
| ए | • | • | ओ | – | – | (2) |
| ई | • | • | ऊ | – | – | (3) |

उपरोक्त स्वरों को याद करने के लिये निम्न वाक्य याद कर लें। इनसे सहायता मिलेगी।

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | रे | री | । | मा | चोर | कूद | (गया) |
| अ | ए | ई | । | आ | ओ | ऊ | X |
| 1 | 2 | 3 | । | 1 | 2 | 3 | X |

उपरोक्त चिन्हों को ध्यान से देखने पर प्रतीत होगा कि एक ही चिन्ह से तीन-तीन स्वर या मात्रायें नियत की गई हैं परन्तु इस विचार से कि फिर भी वे अलग-अलग स्वरों का बोध करें उनके लिये अलग-अलग स्थान नियत किये गये हैं। एक ही चिन्ह, एक स्थान पर एक स्वर को, दूसरे स्थान पर दूसरे स्वर को और तीसरे स्थान पर तीसरे स्वर को सूचित करता है। इन्हें स्वर के स्थान कहते हैं। ये प्रथम, द्वितीय और तृतीय, तीन स्थान होते हैं। किसी रेखा के प्रारंभिक स्थान को प्रथम, बीच के स्थान को द्वितीय और अंत के स्थान को तृतीय स्थान कहते हैं। यह स्थान, जिस जगह से अक्षर लिखे जाते हैं, वहीं से आरम्भ होते हैं। ऊपर से नीचे लिखे जाने वाले अक्षरों के स्थान ऊपर से आरम्भ होते हैं जैसे - नं० 1 चित्र नीचे










नीचे से ऊपर लिखें जाने वाले अक्षरों में स्थान नीचे से आरम्भ होते हैं। जैसे - नं० 2 चित्र ऊपर

आड़े अक्षरों में स्वर या मात्रायें बाएँ से दायें की तरफ पढ़ी जाती हैं। जैसे- नं० 3 चित्र ऊपर

इन स्वरों को व्यंजनाक्षर के पास से लिखना चाहिये लेकिन इतना पास न लिखें कि अक्षरों में मिल जायँ।

ऊपर के छः स्वर मोटे बिन्दु और मोटे डैश से सूचित किये गए हैं। डैश व्यंजन के पास किसी भी कोण में रखा जा सकता है। पर लम्बाकार अधिक सुविधाजनक और भला मालूम होता है। जैसे - चित्र नीचे

या                    या

या                    या

जब स्वर ऊपर या नीचे आने वाले व्यंजन के पहले रखा जाता है तो पहले पढ़ा जाता है। जैसे - चित्र नीचे

| | | | |
|---|---|---|---|
| आज | आठ | आप | ईट |
| आश | अथ | आर | ला |

जब स्वर ऊपर जाने वाले या नीचे आने वाले व्यंजन के बाद रखा जाता है तो व्यंजन के पश्चात् पढ़ा जाता है। जैसे - चित्र नीचे

| | | | |
|---|---|---|---|
| तो | रो | वे | सो |
| पे | ले | बे | टू |

जब स्वर व्यंजन की आड़ी रेखा के ऊपर रखा जाता है तो पहले और जब नीचे रखा जाता है तब बाद में पढ़ा जाता है। जैसे-चित्र नीचे

| | | | |
|---|---|---|---|
| एक | आम | ईख | ऊख |
| में | खो | ने | कू |

मोटा बिन्दु प्रथम स्थान में अ, द्वितीय स्थान में ए और तृतीय स्थान में ई की ध्वनि देता हैं। जैसे - चित्र नीचे

| | | |
|---|---|---|
| अट | एट | ईट |
| अप | एप | ईष |
| म | मे | मी |
| स | से | सी |

अ की मोटी बिन्दु व्यंजन के बाद प्रथम स्थान में नहीं रखी जाती है क्योंकि अ की मात्रा व्यंजन में मिली रहती है।

[ **नोट :** जिस प्रकार मात्राओं अथवा स्वरों को लगाने के प्रथम, द्वितीय तथा तृतीय स्थान नियत है उसी प्रकार मात्राओं तथा स्वरों को लोप कर उनके स्थानानुसार लाइन के ऊपर, लाइन पर तथा लाइन काट कर स्वरों को लगा हुआ मान कर लिखने का भी नियम है जो कि पृष्ठ संख्या 127 पर "स्वर-लोप करने के नियम" के अंतर्गत विस्तृत रूप से समझाया गया है। आवश्यकतानुसार अवलोकन करें।]

इसी तरह मोटे डैश प्रथम स्थान में आ, द्वितीय स्थान में ओ और तृतीय स्थान में ऊ ध्वनि देते है। जैसे - चित्र नीचे



| | | |
|---|---|---|
| आप | ओप | ऊप |
| आज | ओज | ऊज |
| बा | बो | बू |
| आत | ओत | ऊत |

—:o:—

## हल्के बिन्दु और हल्के डैश से लिखे जाने वाले स्वर

आप छः स्वर ऊपर पढ़ चुके हो। यहाँ छः स्वर और दिये जाते हैं। पहले के स्वर मोटे बिन्दु और मोटे डैश से बने थे। अब यह छः स्वर हल्के बिन्दु और हल्के डैश से बने हैं।

इन स्वरों का प्रयोग पहले छः स्वरों के अनुसार ही होता है और इनके स्थान भी उन्हीं के अनुसार नियत किये गये हैं।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ऐ | | आइ या आई | | (1) |
| औ | | अं | | (2) |
| इ | | उ | | (3) |

याद करने के लिए नीचे के वाक्य याद कर लो :-

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ऐ | औरत | इस | । | साइत | अंचल | उलट |
| ऐ | औ | इ | । | आइ | अं | उ |
| 1 | 2 | 3 | । | 1 | 2 | 3 |

ऊपर के स्वरों को देखने से प्रतीत होगा कि ॠ, अः और ॡ को कोई स्थान नहीं दिया गया है। संकेत-लिपि में इनकी कोई आवश्यकता नहीं पड़ेगी। बीच में अः की मात्रा को जहाँ विद्यार्थीगण आवश्यक समझे तो अपने मन से लगा लें। जैसे - दुःख। यह संकेत-लिपि में 'दुख' लिखा जाता है। पर यदि विद्यार्थीगण चाहें तो इसे 'दुःख' पढ़े या लिखें। यदि विसर्ग अंत में आवे तो शब्द-संकेत के अंत में एक हल्का डैश लगाने से विसर्ग पढ़ा जायगा। ॠ का काम 'र' से और ॡ का काम 'ल' में 'र' लगाने से निकल जाता है।

अनुस्वार 'अ' यदि व्यंजन के पहिले या बाद में अकेला आवे तो यथा विधि अपने द्वितीय स्थान पर रखा जायगा। जैसे - चित्र नीचे

अंडा अंत अंधेरा

कम्प पम्प

यदि अनुस्वार व्यंजन के पहले या बाद में किसी स्वर के पश्चात् आवे तो उसी स्वर के स्थान पर एक हल्का शून्य रख देना चाहिए। जैसे - चित्र नीचे

आँच आँत ओंठ

[चन्द्र बिन्दु और अनुस्वार विद्यार्थीगण अपनी समझ से लगा लें।]

इससे यह मालूम होगा कि जहाँ पर यह शून्य रखा गया है उस स्थान का स्वर सानुनासिक है। स्थान के विचार से स्वर को मालूम कर लेना चाहिये जैसे - आँत (ऊपर के चित्र में नं० 2 से सूचित किया शब्द) में चूँकि शून्य प्रथम में रखा गया है इसलिए इससे पता चलता है कि यहाँ कोई प्रथम स्थान का स्वर है। प्रथम स्थान के स्वर अ, आ, ऐ और आई होते हैं। सब स्वरों में अनुस्वार मिला कर पढ़ो। किससे शब्द ठीक बनता है। अत, ऐत, आंइत ठीक शब्द नहीं बनते हैं। इसलिए आँत शब्द ठीक है। चूंकि अ के लिये पहले ही स्वतन्त्र स्थान निर्धारित किया जा चुका है। अतः अत् न पढ़ा जा कर आँत ही शुद्ध पढ़ा जावेगा।

पर यदि आरम्भ में और स्पष्टता चाहो तो शून्य के नीचे उस स्थान की मात्रा भी लगा दी। जैसे-चित्र नीचे

साँप चोंच सींच पूँछ

सींच और पूँछ अगले नियम "व्यंजनों के बीच स्वर के स्थान" पृष्ठ 126 के अनुसार दिए गए हैं।

## अभ्यास-6

[मोटे बिन्दु और मोटे डैश का प्रयोग]

**हिन्दी में अनुवाद करो :-**

1

2

3

4

5

6

## अभ्यास-7

**संकेत लिपि में लिखो :-**

1. पा फी ला लो ने से का को जो
2. आम ओम आज ईश ओस ईख ऊख खा
3. राम शाम रोम काम बाप साख रात
4. रमेश साधू कामा लेता लोटा मोटा आराम
5. बटेर पालतू मेला देखा आग पानी रानी
6. छोटा गरमी रोशनी अनाज आदमी
7. गाय घास बोली आराम आजादी रेत

## दो व्यंजनों के बीच स्वर का स्थान

जब दो व्यंजनों के बीच में स्वर आता है तो प्रथम और द्वितीय स्थान पर तो तथा नियम पहले व्यंजन के पश्चात् ही रखा जाता है पर जब तीसरे स्थान पर स्वर आता है तो पहले व्यंजन के तीसरे स्थान पर न रख कर आगे आने वाले व्यंजन के पहले तृतीय स्थान पर रखा जाता है, क्योंकि यह सुविधाजनक होता है। ऐसा करने से पहले व्यंजन के बाद तृतीय स्थान की मात्रा और उसके आगे आने वाले व्यंजन के तृतीय स्थान की मात्रा में कोई उलझन नहीं पड़ती।

कभी-कभी ऐसा भी होता है कि दो व्यंजनों के मिलने के कारण तीसरे स्थान पर जगह नहीं बचती। इन्हीं बातों को दूर करने के लिए उपर्युक्त नियम रखा गया है।

हिन्दी में एक अक्षर के बाद एक ही मात्रा लगती है इसलिये व्यंजन के पहले किसी मात्रा के आने का डर नहीं रहता। छोटी 'इ' की मात्रा नागरी-लिपि में यद्यपि अक्षरों के पहले लगती है पर उसका उच्चारण अक्षरों के बाद ही होता है। इसलिए संकेत-लिपि में वह मात्रा व्यंजन के बाद ही रखी जाती है। ऐसे शब्दों में जहाँ मात्रा के बाद कोई दूसरा स्वर आता है, जैसे - खाइये, पिलाइये आदि; ऐसी स्थिति में किस तरह लिखना चाहिए इसका नियम आगे चलकर मिलेगा। देखिये पाठ 'द्विध्वनिक मात्रायें' आदि पृष्ठ 142 । [ यहाँ ख और ल में आ की मात्रा के पश्चात् दूसरा स्वर 'इ' है ]

अतः उपर्युक्त सुविधा के लिये तृतीय स्थान की मात्रा - नं० 1

की तरह लगानी चाहिए - नं० 2 की तरह नहीं। जैसे - चित्र नीचे




ऊपर के चित्र नं० 2 के पहले संकेत में यह नहीं मालूम होता कि तृतीय स्थान 'ट' के बाद है या 'क' के पहले तथा दूसरे में 'क' के बाद है या 'प' के पहले। इसीलिये इस प्रकार मात्रा लगाने से पढ़ने में बड़ी उलझन होती है। अतः तृतीय स्थान की मात्रा नं० 1 की तरह ही लगाना ठीक और सुविधाजनक है।

बहुधा ऐसे भी शब्द प्रयोग में आ जाते हैं जिनकी रेखाओं के मिलने पर तृतीय स्थान का भ्रम नहीं रह जाता है तृतीय स्थान बिल्कुल साफ मालूम होता है। अतः ऐसे शब्दों की मात्रा पहले के नियम के अनुसार ही लगानी चाहिये। जैसे - चित्र नीचे



मूल मूली कील इमली मिली

जिस प्रकार मात्राओं अथवा स्वरों के तीन स्थान - प्रथम, द्वितीय और तृतीय नियत हैं और उनका स्थानानुसार भिन्न - भिन्न उच्चारण होता है उसी प्रकार रेखाओं को शब्द-ध्वनि के अनुसार लिखे जाने के क्रमशः तीन स्थान - प्रथम लाइन के ऊपर, द्वितीय लाइन पर तथा तृतीय लाइन काटकर लिखने का भी नियम है। यह नियम विस्तृतरूप से आगे **'स्वर-लोप करने के नियम'** के अन्तर्गत मिलेगा।

## अभ्यास-8

**हिन्दी में अनुवाद करो :-**



—:o:—

## अभ्यास-9

**संकेत लिपि में लिखो :-**

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | अत | ऊत | दो | तो | तू | था | थी | थे |
| 2. | ईद | ऊद | ओदा | दी | देना | लेना | दाम | |
| 3. | पाथ | पाद | दूर | मादा | धनी | दामी | नाता | |
| 4. | थापी | थकना | थोक | तट | तट | ताप | माप | |
| 5. | तवा | तहा | दही | दुम | आदमी | | | |
| 6. | थन | धान | धमकी | तनकी | देवता | | | |
| 7. | पोस्ता | रास्ता | दासता | पातक | नाती | | | |

## तवर्ग की दायीं-बायीं रेखाओं का प्रयोग

तवर्ग के अक्षर दाएँ - बाएँ दोनों तरफ की रेखाओं से लिखे जाते हैं जैसे - चित्र नीचे

त थ द ध

तवर्ग के दाहिने व्यंजन के बाद पवर्ग, कवर्ग, र (नी० ऊ०) स (द) और ल (ऊ) आता है। जैसे - चित्र नीचे

तप दक धर (नी)

तर (ऊ) तस (द) तल (ऊ)

तवर्ग के बाएँ व्यंजन के बाद चवर्ग, र (नी), स (बा), ह (ऊ०नी०), न, व, य और ल (ऊ०नी०) आता है। जैसे-चित्र नीचे

या

तच　　　तर(नी)　　　तस (ब)　　　तह (ऊ)

तह (नीं)　　　तन　　　तव　　　तय

तल (ऊ)　या तल (नी)

टवर्ग, तवर्ग और म के पहले तवर्ग दाहिने और बाएँ दोनों तरफ से लिखा जाता है। जैसे - चित्र नीचे

तट　　　तत　　　दम

इसी तरह चवर्ग, स (दा), ह (नी) और म के बाद दाहिनी तरफ से लिखा जाने वाला तवर्ग आता है। जैसे-चित्र नीचे

चत　　　स (दा) द　　　ह (नी) त　　　मत

कवर्ग, पवर्ग य, र (ऊ), न, ल (ऊ), व, स (बा), ह (ऊ) तथा म के बाद बाईं तरफ लिखा जाने वाला तवर्ग आता है। जैसे-चित्र नीचे

कत　　　पत　　　यत　　　र (ऊ) त　　　नत

ल (ऊ) त　　　वत　　　स (ब) त　　　ह (ऊ) त　　　मत

टवर्ग, तवर्ग और म के बाद तवर्ग दोनों तरफ लिखा जाता है। जैसे - चित्र नीचे

टत तत

जब कभी तवर्ग किसी शब्द में अकेला व्यंजन हो और मात्रा उसके पहले आवे, चाहे उस व्यंजन के बाद भी मात्रा हो, तो बायाँ और यदि मात्रा व्यंजन के बाद आवे, पहले नहीं, तो दाहिना संकेत लिखा जाता है। जैसे - चित्र नीचे

आध ऊद दे दो आधा थे

था थी ईदू ओदा ओथ थू

इस बाएँ दाएँ की लिखावट को समझने के लिए यह अत्यन्त आवश्यक है कि आप इस सांकेतिक लिपि के तत्वों को ठीक तौर पर समझ लें। पहली बात धारा प्रवाह की है। संकेतों को आगे की तरफ बिना किसी रुकावट के लिखा जाना चाहिये। इनमें तनिक भी रुकावट हुई या आगे से पीछे लौटना पड़ा कि वक्ता बहुत दूर आगे निकल जायगा और उसका पकड़ना बहुत कठिन हो जाएगा।

दूसरी बात संकेतों के सुचारुता की है। यह लिपि बहुत तेजी के साथ लिखी जाती है। इसलिए यह आवश्यक होता है कि तेजी से लिखे जाने पर भी संकेतों की सुचारुता न जाय

दाएँ बाएँ व्यंजन इन्हीं असुविधाओं को हटाने के लिए लिखे गये हैं जिससे प्रवाह में पीछे न लौटना पड़े और व्यंजनों के बीच ऐसे स्पष्ट कोण जहाँ तक हो सके बनाते रहें ताकि शीघ्रातिशीघ्र लिखे जाने पर भी साफ पढ़े जायँ। जैसे - चित्र नीचे

1 ... ... या ... ... 2 ... .. या .. ...

1. ऊपर नं० 1 में सत दाएँ बाएँ दोनों तरफ लिखा गया है। सत दाएँ में रुकावट पड़ती है और संकेत भी अच्छा नहीं बनता, इसलिए सत बायाँ लिखा जाना चाहिए।

2. इसी तरह नं० 2 में तच बायाँ दायाँ दोनों तरफ से लिखा गया है। तच दाहिने में कोई कोण नहीं है और यदि जरा भी छोटा रह गया तो पढ़ा भी न जा सकेगा और केवल त दायाँ रह जाएगा। इसलिए तच बायाँ लिखा जाना चाहिए।

—:o:—

## अभ्यास-10

हिन्दी में अनुवाद करो :-



## अभ्यास-11

संकेत-लिपि में लिखो :-

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | टीम | अफीम | बूट | मूल | मेल | सीर | |
| 2. | झूठ | मूसा | बूरा | सूत | नीला | हीरा | |
| 3. | मीन | सेठ | सीरा | चीनी | टीन | रीम | |
| 4. | खूब | टीका | खीरा | काली | धीमा | पीर | |
| 5. | कीला | पेटी | मूली | मोटी | पींठ | दाम | काम |

6. मेरी टीम जीत गई।
7. पेड़ के मूल में पानी दो।
8. मूसा भाग गया।
9. वह अफीम खाकर मर गया।
10. सेठ जी ने मीठे-मीठे आम खाए।

—:o:—

# स और म-न का प्रयोग

## (1) स

तवर्ग के समान स की रेखायें भी दाएँ-बाएँ और म, न की रेखाएँ ऊपर नीचे लिखी जाती है। इनके नियम निम्न प्रकार से हैं।




1. दाहिने स के बाद कवर्ग, तवर्ग (दा), र (ऊ० नी०) और स (दा) आता है। जैसे- नं० 1 चित्र ऊपर

   सक सत (दा) सर (ऊ) सर (नी) सस (दा)

2. बाएँ स के बाद चवर्ग, तवर्ग (बा), य, व, स (ब), ह (नी०ऊ०), ल (नी० ऊ०) और न - ये सब आते हैं। जैसे - नं० 2 चित्र ऊपर

   सच सत (बा) सय सव सस(बा) सह(ऊ)
   सह(नी) सल(नी) सल(ऊ) सन

3. पवर्ग, टवर्ग, र (नी) और म के पहले दायाँ-बायाँ दोनों स आता है। जैसे - नं० 3 चित्र ऊपर

   सप - सप सट - सट सर - सर सम - सम



1. इसी तरह कवर्ग, तवर्ग, पवर्ग य, व, ह (ऊ), स (बा), र (ऊ), ल (ऊ) और म, न के बाद बायाँ 'स' आता है। जैसे - 1 चित्र ऊपर

कस त (बा) स पस यस वस ह (ऊ) स
स (बा) स र (ऊ) स ल (ऊ) स नस मस

2. चवर्ग, तवर्ग (दा), स (दा) के बाद दायाँ स लिखा जाता है। जैसे - नं० 2 चित्र ऊपर

चस त (बा) स स (दा) स

3. म और टवर्ग के बाद 'स' दोनों तरफ लिखा जाता है। जैसे - नं० 3 चित्र ऊपर

मस - मस टस - टस

जब कभी यह 'स' किसी शब्द में अकेला रहता है, और मात्रा पहले आती है - चाहे उस व्यंजन के बाद भी मात्रा हो - तो बायां और यदि मात्रा बाद में आती है - पहले नहीं - तो दायाँ 'स' लिखा जाता है। जैसे - चित्र नीचे

आशा (बा) आस (बा) ऊषा (बा) शो (दा) आदि

# (2) म, न



1. म या म (कटा) अर्थात् न के बाद तवर्ग (दा), र (नी-ऊ), ल (ऊ), ह (नी), स (बा-दा), य और व आता है। जैसे - नं० 1 चित्र ऊपर

**मत(दा), मर(नी), मर(ऊ), मल(ऊ), मह(नी) मस(बा)**
**मस (दा) मय मव**

2. न या न (कटा) अर्थात् म के बाद चवर्ग, टवर्ग, पवर्ग, तवर्ग (बा), य, व, ह, (ऊ-नी) और ल (नी) आता है। जैसे – नं० 2 चित्र ऊपर

**नच नट नप नत (बा) नय नव नह (ऊ)**
**नह (नी) नल (नी)**

3. कवर्ग म, न और ङ - नं और म के पहले और बाद दोनों तरफ आते हैं। जैसे - नं० 3 चित्र ऊपर

**मक कम नक कन मम**
**नन मः**

1. 2.

3.

4.

5

1-2. नीचे आने वाली सरल रेखाओं के बाद म या म (कटा) अर्थात् न आता है और ऊपर जाने वाली सरल रेखाओं के बाद न या न (कटा) अर्थात् म आता है। जैसे नं० 1-2 चित्र ऊपर

**चम टम पम ह (नी) म**

**यन वन ह (ऊ) न र (ऊ) न**

3. पवर्ग के बाद न भी आता है। जैसे - नं० 3 चित्र ऊपर

**पन बन**

4. तवर्ग (बा), स (बा), ल (ऊ-नी) के बाद म और न दोनों आते हैं जैसे - नं० 4 चित्र ऊपर

**त (बा) म, त (बा) न, स (बा) म, स (बा) न, ल (ऊ) म, ल (ऊ) न**

**ल (नी) म ल (नी) न**

5. तवर्ग (दा), स (दा) और र (नी) के बाद म या म (कटा) अर्थात् न आता है। जैसे - नं० 5 चित्र ऊपर

**त (दा) म स (दा) म र (नी) म**

—:o:—

# अभ्यास —12

संकेत–लिपि में लिखो:–

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | सा | सी | ओस | ईश | आश | शो |
| 2. | अस्र | सू | शू | आशा | से | स्रो |
| 3. | पस | घस | दस | धस | रास | |
| 4. | मस | नस | सप | सद | सन | |
| 5. | पेशा | सानो | सीना | रोश | रोना | खोना |
| 6. | काना | नाना | नाम | मान | हम | नाप |

—— : 0 : ——

# अभ्यास —13

हिन्दी में अनुवाद करो:–



## शब्द चिन्ह

हर एक भाषा में बहुत से ऐसे शब्द हैं जो प्रायः हर एक वाक्य में काम आते हैं। इनके लिए संकेत--लिपि में एक प्रकार के संक्षिप्त चिन्ह निर्धारित कर दिये गये हैं। ऐसे चिन्हों को 'शब्द-चिन्ह' कहते हैं।

शब्दों में लिंग और वचन के विचार से जो परिवर्तन होते हैं उनका शब्द-चिन्हों पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता बल्कि वे मुहावरे से पढ़ लिए जाते हैं।

वे शब्द-चिन्ह सुविधानुसार रेखा के ऊपर, रेखा पर या रेखा को काटते हुए बनाये जाते हैं। जैसे -नीचे



| | | | |
|---|---|---|---|
| एक | दो | ऊपर, पै, पर | में |
| है, हो | हैं, हूं | का | को |
| | कि, की | के | |

--- : 0 : ---

## अभ्यास -14

(नोट- पूर्ववत् नीचे लिखे जाने वाले ल और र मोटे अक्षरों में लिए गये हैं।) **संकेत-लिपि में लिखो:-**

1. आटा माड़ दवा पीता मानना हरा बोरा

2. सीता बाबू बाजा लाल काट गोद नाता
3. रोते लेखा आगम चाची मामी कान
4. योग असली कारन लोभी लालची
5. बदला जागता डरावना भयानक लेनेवाला
6. एक आदमी पेड़ पर है।
7. भोला का बाप कानपुर जाता है।
8. राम को दो बोझा काट कर दे दो।
9. लड़का रोते रोते छेदी के घर पर चला गया।
10. लालची आदमी सदा मारा जाता है।

---

## शब्द–चिन्ह

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ने | से | | कौन | कुछ |
| मैं | मैंने | मुझे | मेरा | मुझको |
| उस | उसने | उसे | उसका | उसको |
| वह | वे | | उसी | इसी |

## शब्द–चिन्ह

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| कम–क्या | किया | हाँ | हुआ–ई–ये,होता–होना | |
| तुम | तुमने | तुम्हें | तुम्हारा | तुमको |
| उन | उनने | उन्हें | उनका | उनको |

—— : 0 : ——

## अभ्यास–16

**संकेत–लिपि में लिखो:–**

1. माला हार टोना भूल जाना खाना
2. पड़ोसी ताकत घोंसला काटने
3. नजाकत भतीजी डरावना दोपहर
4. क्या वह बाजार गया है। हाँ वह गया है ? अभी तो उसे कुछ ही देर हुई है।
5. हाँ उसने कौन काम किया जो सजा हुई ?
6. तुम कौन हो ? तुम्हारा क्या नाम है ? तुमने यह कोट कब पाया।
7. वे कमजोर थे हार गये। तुमको उनकी मदद करनी थी।
8. उन लोगों से कुछ न होगा। उनको जाने दो।
9. अगर कुछ हुआ होता तो उनने जरूर कहा होता।

# स्वर

## स्वर लोप करने के नियम–(1)

स्वरों का वर्णन पहले ही विशेष रूप से किया जा चुका है पर यदि ये सब स्वर व्यन्जनों में लगाये जायें तो बहुत समय लगेगा तथा संकेत लिपि का मतलब ही जाता रहेगा। इसलिए इन स्वरों को एक–एक करके छोड़ने की आदत डालना चाहिए। इसके लिए नीचे के नियमों को ध्यान–पूर्वक पढ़ना तथा समझना चाहिए। सारे पिछले नियम भी इसी सिद्धान्त पर बनाये गये हैं (देखो चित्र पृष्ठ 126)

1. जब शब्द के आदि या अन्त में स्वर आता है तो व्यन्जन पूरा लिखा जाता है। जैसे–नं0 1 चित्र पृष्ठ 126

   1. पान पानी मान मानी खटक खटका

2. 'र और ल' के ऊपर और नीचे लिखे जाने से भी पता लगता है कि स्वर पहले या आखीर में है। जैसे–नं0 2 चित्र पृष्ठ 126

   2. पार पैरा पूरा अर्क कूड़ा कौड़ी आलम लाख

3. शब्द–चिन्ह लाइन के ऊपर, लाइन पर और लाइन को काट कर वगैर मात्रा के लिखे और पढ़े जाते हैं। जैसे–नं0 3 चित्र पृष्ठ 126

   3. यदि–दाम दे–देना–देता दिन–दी–दिया

4. इन नियमों से स्वर के न लिखे जाने पर भी कम से कम इतना तो पता चल ही जाता है कि आदि और अन्त में कोई स्वर है। अब कौन–सा स्वर है इसके लिए आगे के नियमों पर ध्यान दीजिए।

जिस तरह स्वरों के तीन स्थान–प्रथम, द्वितीय और तृतीय होते हैं और स्थानानुसार उनके उच्चारण भी भिन्न–भिन्न होते हैं, उसी प्रकार शब्द भी ध्वनि के अनुसार तीन स्थान पर लिखे जाते हैं और वह शब्द के प्रथम, द्वितीय और तृतीय स्थान कहे जाते हैं। प्रथम स्थान लाइन के ऊपर, द्वितीय लाइन पर तथा तृतीय स्थान लाइन को काट कर समझा जाता है। जैसे–नं0 4 चित्र पृ0 126

5. हर एक शब्द में उसकी मात्रा ही इस बात का निश्चय करती है कि वह शब्द कहाँ लिखा जाय। यदि शब्द में प्रथम स्थान की मात्रा मुख्य है तो शब्द प्रथम स्थान पर, यदि द्वितीय स्थान की मात्रा मुख्य है तो शब्द द्वितीय स्थान पर और यदि तृतीय स्थान की मात्रा मुख्य है तो शब्द तृतीय स्थान पर लिखा जाता है। यदि शब्द में कई मात्राएँ हों तो उस शब्द की खास दीर्घ उच्चारित मात्रा ही के लिहाज से स्थान निर्धारित किया जाता है। जैसे–नं0 5 चित्र पृष्ठ 126

5. पार  पोर  पीड़

टाल  टोल  टूल

माल  मोल  मील

6. यदि एक से ज्यादा दीर्घ उच्चारित मात्रा हों तो पहले मात्रा के विचार से स्थान निर्धारित किया जाता है। जैसे– नं0 6 चित्र पृष्ठ 126

6. पाल  पोलो  पीला

राठा  रीठा  रूठा

कीला  काला  बाला  बोलो

चेला  चील

7. आड़ी रेखाएँ लाइन को काट कर नहीं लिखी जाती इसलिए उनके द्वितीय और तृतीय दोनों स्थान लाइन पर ही होते हैं। जैसे– नं0 7 चित्र पृष्ठ 126

7. मामा मेम काकी काका

8. जो शब्द शब्द–चिन्ह से आरम्भ होकर बनते हैं उनमें शब्द–चिन्ह अपने ही स्थान पर लिखे जाते हैं। बाद में आने वाले शब्द के स्थान का विचार नहीं किया जाता है। जैसे– नं0 8 चित्र पृष्ठ 126

8. बातचीत बहुत–दिन

1. जो शब्द अर्द्ध–संकेतों से लिखे जाते हैं उनमें भी तीन स्थान नहीं होते। पहला स्थान लाइन के ऊपर और दूसरा तथा तीसरा स्थान लाइन पर होता है। जैसे–नं0 9 चित्र पृष्ठ 126

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| 9. | पटरा | पटरी | चटका | चटकी |
| | मटका | मटकी | पटका | पटकी |
| | लटका | लटकी | रटना | –आदि |

—0—

## स्वर लोप करने के नियम–(2)

1. ऊपर लिखे जाने वाले दुगने व्यन्जनों के तीनों स्थान नियमानुसार होते हैं। जैसे– नं0 1 चित्र पृष्ठ 130

1. यंतर लेदर लतर

2. पर यदि यह दुगने व्यन्जन नीचे लिखे जाने वाले हैं तो इनका केवल एक स्थान लाइन को काट कर होता है।
जैसे–नं0 2 चित्र पृष्ठ 130

2. प्रिंटर बंदर पातर

3. बिना मात्रा वाले शब्द तीसरे स्थान पर लिखना चाहिए।

जैसे– नं0 3 चित्र नीचे

3. पल पक – आदि

4. बहुत से ऐसे शब्द हैं जिनमें मात्रा न लगाने से अर्थ के समझने में बड़ी कठिनाई पड़ती है। उनमें जो मात्रा स्थान विशेष से न समझी जा सके उसे लगाना चाहिए। जैसे–नं0 4 चित्र नीचे

4. आरी ऊबा एवं ओदा ओला

5. जब 'ल या र' के ऊपर और नीचें लिखने से स्वर का ठीक ठीक पता न लगे तो मात्रा को लगाना चाहिए।

जैसे– नं0 5 चित्र नीचे

5 आरता आरती आराम आरज़ू



6. ऐसे स्थानों पर भी मात्रा लगा सकते हैं :–

(1) जहां एक ही शब्द संकेत से कई शब्द बनते हैं। जैसे नं0 6 चित्र पृष्ठ 130

6. माला मैला माली मोल मेल

मेला मूल मील

(2) जहां शब्द नया और कई बार का लिखा न हो।

(3) जहां जल्दी में शब्द संकेत ठीक स्थान पर नहीं अथवा अशुद्ध लिखा गया हो।

(4) जहां कोई बिल्कुल नया विषय लिखा जा रहा हो।

(5) जहां संदर्भ आदि का ठीक–ठीक पता न चल सके।

––0––

# कटे हुए व्यंजनों का प्रयोग

इसी तरह प; फ; क; ख; च, छ आदि में भी आप देखते हैं कि एक ही संकेत दोनों व्यन्जनों में आते हैं, भिन्नता केवल इतनी ही है कि दूसरा व्यंजन कटा हुआ होता है। संकेतलिपि में गति से लिखने वाले इस फ, ख, छ आदि को तभी काटते हैं जब उनका काटना अनिवार्य हो जाता है अन्यथा एक ही संकेत से काम निकाल लेते हैं। जैसे–

'पुल' को 'फुल' नही पढ़ेंगे, 'फूल' पढ़ सकते हैं। पर वाक्य में यदि यह कहा जाय कि 'वह पुल पर जा रहा था' या 'गाड़ी पुल पर जा रही थी, तो मुहावरे से पढ़ कर यह न कहा जायगा कि 'वह फूल पर जा रहा था' पर यदि 'ख, छ' आदि कटे हुए व्यंजन शब्द के आरम्भ या अन्त

में आवे तो एक छोटा सा हल्का सीधा डैस–चिन्ह वर्ण संकेत के साथ मिलाकर इस प्रकार लिखें। जैसे–नं0 1 चित्र नीचे

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | आदि में– | ख | ठ | छ | फ | थ | म | न |
| | अन्त में– | ख | ठ | छ | फ | थ | म | न |

फटा इम्तहान




यदि आरम्भ में 'र' या 'ल' और अन्त में 'त' या 'न' का आँकड़ा लिखा हो और कहीं भी उपरोक्त आँकड़ा लगाने की जगह न मिले तो यह चिन्ह इस प्रकार लिखना चाहिए। जैसे–नं0 2 चित्र ऊपर

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 2. | पंक्ति | 1– | खर | ठर | छर | फर | थर | थर | नर | मर |
| | | 2– | खन | ठन | छन | फन | थन | थन | नन | मन |
| | | 3– | खत | ठत | छत | फत | | | | |

जिन वक्र अक्षरों के अन्त में 'न' का आँकड़ा लगता है उनके आँकड़े में भी यह सूचित करने के लिए कि वे कटे अक्षर हैं– एक हल्का छोटा सा डैश लगा सकते हैं। इससे 'त' के आँकड़े का भ्रम न होना चाहिए क्योंकि 'त' आँकड़े के डैश में और इस कटे हुए अक्षरों के डैश में बड़ा अंतर होता है। वक्र रेखा में 'त' वाले आँकड़े का डैश सीधा लगता है और कटे हुए अक्षरों का डैश तिरछा आँकड़े से मिला हुआ लगता है। वक्र रेखाओं में 'त' आँकड़े का डैश लगाने के बाद फिर यह डैश नहीं लगता।

जैसे– नं0 3 चित्र पृष्ठ 132

3. मत नत – पर – नन मन

इनके अलावा यदि बीच में कटे हुये अक्षर आवें और अर्थ में विशेष अन्तर पड़ने का डर हो तो उस अक्षर को काट देना चाहिए।

आगे अभ्यासों में अब इन्हीं नियमों को काम में लाया जायेगा और केवल अत्यावश्यक मात्राओं के अलावा दूसरी मात्रायें नहीं लगाई जायेंगी।

(नोट : इस पाठ में कुछ उदाहरण आगे दिये हुए पाठों के अनुसार हैं। जैसे–व्यंजनों का दूना करना या आधा करना आदि के नियम। जब पाठकगण उस पाठ को पढ़ लेंगे तब यह स्वयं समझ में आ जावेगा।)

—0—

## शब्द चिन्ह

खाना खाते देखना देखते

मत मदद

—0—

## अभ्यास— 38

नीचे की कहानी का संकेत–लिपि में अनुवाद करो :–

एक नगर में एक बुढ़िया रहती थी। वह बहुत गरीब थी। लोगों की मजदूरी करके अपना पेट पालती थी। जब उसके पास कुछ पैसा हो गया तो उसने उन पैसों से एक मुर्गी मोल ली।

वह मुर्गी रोज एक अंडा दिया करती थी। बुढ़िया उसको बेच कर अपना काम चलाती थी। एक दिन बुढ़िया ने सोचा कि मुर्गी का पेट चीर कर सब अंडे निकाल लेना चाहिए जिससे बहुत सा दाम मिले।

यह सोचकर उसने मुर्गी को पकड़ कर छुरी से उसका पेट चीर डाला। मगर वहाँ एक अंडा भी न निकला। तब तो बुढ़िया को बहुत अफसोस हुआ और पछताने लगी।

—0—

## प, ब, ज और ह

जिस तरह आरम्भ में एक छोटा सा वृत 'स' के लिए आता है उसी तरह 'प' के लिए नं0 1 का पहला चिन्ह, 'ब' के लिए नं0 1 का दूसरा चिन्ह और 'ज' के लिए नं0 1 का तीसरा चिन्ह काम में आता है (देखो चित्र पृष्ठ 137)। 'ह' के लिए आगे नियम दिया है। ये चिन्ह बीच और अन्त में नहीं आते। यदि इन चिन्हों के पहले स्वर आता है तो भी ये चिन्ह नहीं लिखे जाते, पूरा चिन्ह लिखा जाता है। ये चिन्ह व्यंजनों में किस प्रकार लगाये जाते हैं, देखो–चित्र पृष्ठ 137

2. पक, पच, पट, पप, पत (दा–बा), पम पन, पय, पर, पल, पव, पस (दा–बा)

3. बक, बच, बट, बप, बत (दा–बा), बम, बन, बल, बव, बस (दा–बा), वह (नी–ऊ)

4. जक, जच, जट, जप, जत (दा–बा), जम, जन, जय, जर, जल, जव, जस (दा–बा)

प्रारम्भ में इन चिन्हों के बाद दूसरे आँकड़े नहीं आते। यदि दूसरे आँकड़े लिखना सुविधाजनक हो तो ये चिन्ह पूरे लिखे जावेंगे। प, ज में ह तथा व में य और र नहीं मिलता।

आरम्भ में 'ह' लगाने के लिए उसके वर्णाक्षरों को छोटा भी बना सकते हैं। देखो चित्र नं0 1 का चौथा चिन्ह पृष्ठ 137

नियमानुसार इसमें मात्रा 'स' वृत्त के समान व्यंजन के पहले, द्वितीय और तृतीय स्थान पर रखी जाती है। जैसे– नं0 5 चित्र पृष्ठ 137

5. पाठक, पूजा, वचन, बेचैन, हाथी, जाप, जामा

बीच में 'ह' के लिए 'स्व' के समान वैसा ही एक बड़ा वृत बना दिया जाता है क्योंकि 'स्व' वृत बीच में नहीं आता। इस 'ह' वृत में भी नियमानुसार 'स' वृत के समान ही मात्राएँ लगती हैं और पढ़ी जाती हैं। जैसे– नं0 6 चित्र नीचे

6. चाहक महक ग्राहक चौहान

चोहल पाहन ताहम

1. प ...., ब , ज , ह
2. ....
3. ....
4. ....
5. ....
6. ....
7. ..
8. ....
9. ....

अंत में भी 'ह' एक बड़े वृत से सूचित किया जाता है और 'स' वृत के नियमानुसार लगाया और पढ़ा जाता है, पर यदि 'ह' के बाद 'ई' के अलावा कोई दूसरी मात्रा आवे तो उस बड़े वृत को न लगाकर 'ह' पूरा लिखा जाता है। उसी 'ह' के पश्चात नियमानुसार प्रथम, द्वितीय और तृतीय स्थान की मात्रा लगानी चाहिए। पर अंत में यदि 'ई' की मात्रा हो तो वृत को जरा डैश के रूप में नियमानुसार बढ़ाना चाहिए। यदि इन वृतों को के बाद 'न–त' का आँकड़ा आवे तो 'ह' वृत को बढ़ाकर ये आँकड़े भी लगा दिये जाते हैं। कोई मात्रा अथवा किसी आँकड़े के अंत में 'न' प्रयोग होने पर 'ह' के लिए अंत में केवल एक बड़ा सा वृत ही लगा दिया जाता है। जैसे– नं0 7 चित्र पृष्ठ 137

7. कह कलह पनही पनहा पौदह

इम्तिहान

बीच या अंत में यदि 'ह' के बाद 'स' आवे तो 'ह' का वृत्त बनाकर उसके तुरन्त बाद सुविधानुसार 'स' का छोटा वृत भी बना दिया जाता है। ऐसी दशा में यदि 'ह' के बाद कोई मात्रा आती है तो उसका विचार नहीं किया जाता है। जैसे– नं0 8 चित्र पृष्ठ 137

8. महसूल तहसीलदार बेहोश बेहोशी

यह 'ह' का वृत 'स' के समान ही लिखा जाता है, इसलिए यदि इसे सरल रेखा के अंत में 'स' के स्थान पर न लिख कर, 'न' के स्थान पर लिखें तो वृत के पहले 'न' भी पढ़ा जायेगा। पर ऐसी दशा में 'न' और 'ह' के बीच मात्रा न होगी।

जैसे– नं0 9 चित्र पृष्ठ 137

9. पनह कान्ह टोनह

# शब्द चिन्ह



पछताना अपेक्षा पूछना

कहना कहते हुये कहते हैं

चूंकि चौड़ाई जेनरल खिलाफ

--0--



पहिचानना पहिनाना–पहिनना पहुँचना–पहुँचाना–पहुँचा

बाबत बन्दोबस्त बनिस्बत जवाब देना–देता–दिया

महान–महोदय मशहूर

--0--

# अभ्यास—41

संकेत—लिपि में लिखो:—

1. पाश बाबा बिरला बिहाग पपड़ा परती
2. पनसेरी पहाड़ पहेली पारस पारसी
3. पारसनाथ पूरनमासी बीजगणित बीजारोपण
4. बीजमन्त्र बेबस बेहतरीन जलधर
5. जाफरान विकास पत्र—वाहक बैजनाथ
6. यदि कोई यह चाहता है कि उनकी बनी हुई चीजें दूर—दूर तक पहुँचे, सारे संसार में मशहूर हो तो उसको बड़ी ईमानदारी, मेहनत और लगाव के साथ इस महान काम को करना चाहिये।
7. आदमी का यह फर्ज है कि दूसरों के सुख—दुख को पहिचाने, उनकी मुसीबत में मदद करे और यदि समय पड़े और हो सके तो उनके सारे काम का बन्दोबस्त कर दे।
8. क्यों महोदय जी आपकी उस दर्जी के बाबत क्या राय है। कपड़े खूब अच्छे सीता है, उसके बने हुए कपड़े पहनने से जी खुश हो जाता है। आज तो वह आपके यहाँ आया था। आपने उसे क्या जवाब दिया।

—0—

## द्विध्वनिक मात्राएँ

किसी किसी शब्द में एक मात्रा और एक स्वर एक साथ आते हैं और उनका स्पष्ट अलग–अलग उच्चारण होता है। ऐसी मात्रा और स्वर को द्विध्वनिक चिन्ह कहते हैं। जैसे– आई, आओ, आऊ, ओई, ऊआ, ईओ, आदि।

इन द्विध्वनिक चिन्हों में अधिकतर पहली मात्रा अधिक आवश्यक होती है। क्योंकि पहले आने के कारण उनका बोध होना आवश्यक है। उनके बाद आने वाला स्वर तो सोचकर भी निकाला जा सकता है। इसलिए यह बताने के लिए कि किसी स्थान पर एक मात्रा और दूसरा स्वर है एक विशेष चिन्ह से काम लिया जाता है। यह चिन्ह दो तरफ से ऊपर और नीचे को बनाये जाते हैं। जैसे नं0 1 और 2 चित्र पृष्ठ 143। ऊपर की तरफ बायाँ नम्बर 1 और नीचे की तरफ दायाँ नम्बर 2 है।

### बायाँ द्विध्वनिक मात्रा

1. बायाँ वाला द्विध्वनिक चिन्ह, पहले स्थान पर 'ऐ' और उसके पश्चात् ही कोई दूसरे आने वाले स्वर को सूचित करता है।

   जैसे– नं0 3 चित्र पृ0 143

   3. गैआ मैआ

2. दूसरे स्थान पर 'ए' और 'औ' उसके पश्चात् ही आने वाला कोई दूसरे स्वर को सूचित करता है। जैसे 7 नं0 4 चित्र पृ0 143

   4. टेआ तेऊ कौआ पौआ लौआ

3. तीसरे स्थान पर 'इ–ई' और उसके पश्चात आने वाली कोई दूसरी मात्रा को सूचित करता है। जैसे– नम्बर 5 पृष्ठ 143

   5. पिया किया सिआ




## दायाँ द्विध्वनिक मात्रा

1. दायाँ वाला चिन्ह पहले स्थान में 'आ' और इसके पश्चात आने वाले कोई भी दूसरे स्वर को सूचित करता है। 'आई' के लिए एक विशेष संकेत पहले ही से निर्धारित किया जा चुका है, इसलिए 'आई' के स्थान पर पहले वाला ही चिन्ह काम में लाना चाहिए। जैसे– नं0 6 चित्र ऊपर

   6. ताई पाई माई नाई –पर– ताऊ नाऊ

2. दूसरे स्थान पर 'ओ' और उसके पश्चात् आने वाले किसी दूसरे स्वर को सूचित करता है। जैसे– नम्बर 7 चित्र ऊपर

   7. कोआ खोआ रोआ सोआ

यदि आप चाहते हैं कि 'रोआ–सोआ' न पढ़ा जाकर 'रोई और सोई' पढ़ा जाय तो आप उस शब्द को लाइन काट कर लिखिये। जैसे– नम्बर 8 चित्र पृष्ठ 143

8. रोई सोई

3. तीसरे स्थान पर 'उ–ऊ' और उसके पश्चात् आने वाले कोई दूसरे स्वर को सूचित करता है। जैसे– नम्बर 9 चित्र पृष्ठ 143

9. पुआ बुआ सुई रूई

––0––

## त्रिध्वनिक मात्राएँ

कभी–कभी किसी शब्द में 'एक मात्रा' और 'दो स्वर' भी आते हैं। इनको त्रिध्वनिक मात्राएँ कहते हैं। इनके लिखने का नियम भी द्विध्वनिक मात्राओं की तरह है पर फर्क केवल इतना होता है कि द्विध्वनिक संकेत में एक डैश और लगा दिया जाता है बाकी नियम वही रहता है। जैसे– नम्बर 10 चित्र पृष्ठ 143

10. लाइये बोआई पिआऊ खाइये

––0––

# ट, त और क के प्रयोग

## (व्यंजनों को आधा करने के नियम)

1. यदि किसी व्यंजन रेखा को उसकी साधारण लम्बाई का आधा किया जाय तो ट, त या क और मिल गया समझा जाता है। पर आरम्भ में 'ह' आधा नहीं किया जाता लेकिन अगर 'ह' आधे के बाद 'र' या 'ल' आँकड़ा लगा हुआ कवर्ग आवे तो 'ह' को आधा भी कर सकते है। जैसे– नं0 1 चित्र पृष्ठ 146

   1. पट–पत या पक, टट–टत या टक, चट–चत या चक, मट–मत या मक, नट–नत या नक

2. इसी तरह यदि 'य, र (नी), ल, व, स और ह' को मोटा कर दिया जाय तो 'ड' लग जाता है। जैसे– नं0 2 पहली लाइन चित्र पृष्ठ 146

   2. यड रड लड वड सड हड

3. ऊपर नियम 1 के अलावा इसी तरड़ मोटे व्यंजनों को अद्धा करने से या 'य, र (नी), ल, व, स, म, न और र' को मोटा कर अद्धा करने से 'द' और लग जाता हैं। जैसे – नं0 2 दूसरी लाइन और नं0 3 चित्र पृष्ठ 146

   2. यद, रद, लद, वद, सद, हद, मद, नद,
   3. बद – बदमाश बदला

4. जो मात्रा इस अर्द्ध व्यंजन के पहले आती है वह उसके पहले और जो मात्रा इस व्यंजन के बाद आती है वह व्यंजन के बाद पढ़ी जाती है। अन्त में ट, त या क पढ़ा जाता है।
   जैसे– नं0 4 चित्र पृष्ठ 146

   4. पेट मेट औघट महक थोक फीट पाट
   अपट उपट याद लाद हौद हेड लेड

5. यदि व्यंजन के पहले वृत या आँकडे हैं, तो नियमानुसार पहले वृत या आँकड़े पढ़े जाते हैं, फिर मूल व्यंजन की रेखा, उसके आँकड़े, उसकी मात्रा पढ़ी जाती है और अन्त में अर्द्ध किए हुए रेखा के चिन्ह ट, त या क पढ़े जाते हैं।

जैसे– नं0 5 चित्र पृष्ठ 146

5. संकट सिमिट प्लेट प्रेट सील्ड

6. पर यदि व्यंजन के अंत में वृत या आँकड़े हों तो पहले व्यंजन फिर उसके बाद की मात्रा को और तब अद्धा व्यंजन पढ़ा जाता है। तब अन्त में यह वृत और आँकड़े पढ़े जाते हैं। जैसे– नं0 6 चित्र पृष्ठ 146

6. पीनक, बातक, बतक, काटना, पीटता, पीटना, लेटना, लोटना, लादना, वेदना

7. यह व्यंजन बीच में भी ट, त या क के लिए आधे किये जाते हैं पर ऐसी दशा में व्यंजन के तीनों स्थानों की मात्रा व्यंजन ही के पश्चात् और ट, त या क की मात्राएँ अगले व्यंजन के पहले यथा स्थान लगाई और पढ़ी जाती है। जैसे– नं0 7 चित्र पृष्ठ 146

7. लाटरी चटोरा मकड़ी पुटकी मोटूमल फुटकल पतीली आरडिनेन्स सोडावाटर मोल्ड

8. यहाँ इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि किसी व्यंजन को 'त या 'द' के लिए अद्धा तभी करते हैं जबकि इनसे सुचारूता के विचार से अच्छे शब्द संकेत बनने की आशा होती है अन्यथा नहीं। जैसे–नं0 8 चित्र पृष्ठ 146

8. पटरी या बदमाश (अच्छे संकेत नहीं)

9. त और द अद्धे के प्रयोग से दोनों संकेत अच्छे बनते हैं। जैसे– नं0 9 चित्र पृष्ठ 146

9. पटरी या बदमाश (अच्छे संकेत)

10. शब्द के अन्त में यदि त, ट, द, ड या क आवे और उसके पश्चात मात्राएँ आवें तो अद्धे संकेत काम में नहीं आयेंगे और पूरी रेखाएँ लिखी जायेगीं। जैसे– नं0 10 चित्र पृष्ठ 146

10 पाट पट्टी नट नटी मोट मोटी

पात पत्ता लाड लादा सूड

सादा

—0—

## शब्द चिन्ह



खूब–अखबार खुद

अदभुत दफा फर्क फिर

# अभ्यास—43

संकेत—लिपि में लिखो :—

## नीम

जिस तरह जाड़े में धूप अच्छी लगती है उसी तरह गर्मी में छाया भली मालूम होती है। गर्मी में इधर दोपहरी आई उधर लोग घरों में छिपने लगे।

कुछ लोग पेड़ों के नीचे चारपाई बिछाकर आराम करते हैं। मगर जो मजा नीम की छाया में आता है वह कहीं नहीं आता। नीम की पत्तियाँ बहुत घनी होती हैं। धूप को नीचे नहीं आने देती।

नीम की हवा भी ठंडी होती है। नीम की पत्तियाँ आरी की तरह कटावदार होती हैं। इनका रंग हरा होता है। इसको देखकर आँखों को ठंडक आती है।

नीम की पत्तियों का पानी सुरमा में मिलाकर अंजन बनता है। इसे आँखों में लगाते हैं। इसके लगाने से आँखों की बीमारियाँ जाती रहती हैं। नीम की टहनी से दातून बनता है। दातून करने से दाँत साफ और मजबूत होते हैं।

लड़कों, क्या तुमने नीम को रोते हुए देखा है। कभी—कभी नीम के तनों से पानी निकलता है। उसे नीम का रोना कहते हैं। यह पानी भी दवा के काम आता है।

—0—

## तर, दर, टर या डर

### (व्यंजनों को दुगना करने के नियम)

1. जिस तरह व्यंजन में अद्धा करने से 'ट और क' आदि लगता है उसी तरह उसे दुगना करने से 'तर या दर' लग जाता है। जैसे– नं0 1 चित्र नीचे

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| 1. | क–तर | प–तर | ल–तर | म–तर |
| | क–दर | प–दर | ल–दर | म–दर |




2. अद्धे की तरह जो मात्रा व्यंजन के पहले आती है वह सबसे पहले और जो मात्रा व्यंजन के बाद आती है वह व्यंजन के बाद पढ़ी जाती है। अन्त में तर, दर आदि पढ़ा जाता है। जैसे–नं0 2 चित्र ऊपर

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 2. | मादर | लेदर | अबतर | गीदड़ | उत्तर | पितर |

3. अद्धे की तरह यदि व्यंजन के पहले वृत्त या आँकड़े हों तो पहले ये वृत या आँकड़े, फिर उनकी मात्राएँ पढ़ी जाती हैं और फिर 'तर या दर' पढ़ा जाता है। जैसे– नं0 3 चित्र पृष्ठ 152

3. सुन्दर समतर निरादर

4. पर यदि व्यंजन के अंत में वृत या आँकड़े हों तो पहले व्यंजन और वृत या आँकड़ें पढ़े जाते हैं और फिर 'तर या दर' पढ़ा जाता है। जैसे– नं0 4 चित्र पृष्ठ 152

4. मन्तर बन्दर समन्दर चोकन्दर

5. यदि अन्त में 'तर या दर' के बाद मात्रा हो तो संकेत पूरा लिखा जाता है। जैसे– नं0 5 चित्र पृष्ठ 152

5. मन्त्री सन्त्री कर्त्री

6. कभी–कभी सुविधानुसार अन्त में 'तर या दर' के अलावा व्यंजन के द्विगुण करने से 'आतुर, टर या डर' भी लग जाता है। जैसे–नं0 6 चित्र पृष्ठ 152

6. शोकातुर मास्टर डाक्टर निडर

7. 'म्ब या म्प' को दूना कर देने से अन्त में केवल 'र' और लग जाता है। जैसे– नं0 7 चित्र पृष्ठ 152

7. आडम्बर चेम्बर

8. इसी तरह 'न' को मोटा और दूना करने से 'र' और लग जाता है। जैसे– नं0 8 चित्र पृष्ठ 152

8. निरर्थक

––0––

## शब्द चिन्ह



अन्तर अन्दर

अधिकतर अन्यत्र

--0--

## अभ्यास—44

संकेत–लिपि में लिखो :–

बकरी

हामिद – आज हमारी बकरी कहाँ गई ?

अम्मा – बेटा ! कहीं बाहर खेत में चर रही होगी।

हामिद – अम्मा वह क्या खाती है ?

अम्मा – घास खाती है और कुछ नहीं।

हामिद – क्या ! घास और कुछ नहीं।

अम्मा – हाँ, वह सानी भी खाती है अगर रोटी दी जाय तो रोटी भी खा लेती है।

हामिद – और पत्तियाँ भी खा लेती है।

अम्मा –. हाँ ! पत्तियाँ भी खा लेती है। पीपल की पत्तियाँ बड़े शौक से ख़ाती है।

हामिद – अम्मा उसके थनों में दूध कहाँ से आता है।

अम्मा – जो कुछ वह खाती है उसका दूध बन कर थनों में जमा हो जाता है। पीपल के पत्तों से बहुत दूध बनता है।

# व और य का प्रयोग

1– 2. 'व' चिन्ह नं0 1 से सूचित किया जाता है और 'य' चिन्ह नं0 2 से । प्रारम्भ में 'व' व्यंजनों में इस प्रकार मिलाया जाता है जैसे– नं0 2 चित्र पृष्ठ 156।

2. वक वट वच वप वत (बा0) वम वन
वय वर वल वव वस (बा0) वह

3. प्रारम्भ में 'य' पूरा लिखा जाता है। और यदि सुविधाजनक हो तो 'व' का भी पूरा संकेत लिख सकते हैं। ह (नी) में 'व' का चिन्ह नहीं लगता। अन्त में 'व' इस प्रकार मिलाया जाता है।
जैसे– नं0 3 चित्र पृष्ठ 156।

3. कव टव चव पव तव (दा0 बा0), मव नव यव, र (ऊ) व, र (नी) व, लव, वव, सव (दा0 बा0), ह (ऊ) व, ह (नी) व

4. अन्त में 'य' इस प्रकार मिलाया जाता है। जैसे–नं0 4 चित्र पृष्ठ 156

4. कय टय चय पय तय (दा0 बा0), मय नय पय, र (ऊ) य, र (नी0) य, लय, चय, वय सय (दा0 बा0), ह (ऊ) य, ह (नी) य

5. आखीर में स वृत्त को गोलाकार के रूप में थोड़ा आगे बढ़ाने से 'व' और 'व' में एक डैस लगाने से 'य' इस प्रकार मिलाया जाता है जैसे– नं0 5 चित्र पृष्ठ 156।

5. कसव कसय पसव पसय रसव रसय

6. 'व' आँकड़े से 'वी' भी पढ़ा जाता है। जैसे– नं0 6 चित्र पृ0 156

6. यशस्वी तेजस्वी

7. 'व' का आँकड़ा आरम्भ में तभी तक लगता है जब तक केवल वर्णमाला के शुद्ध संकेत आते हैं, परन्तु ज्योंही वे वर्णमाला के संकेत स्वयं किसी वृत्त या आँकड़े के साथ आवें तो 'व' का आँकड़ा न लिख कर 'व' का पूरा संकेत लिखते हैं।

जैसे–नं0 7 चित्र पृष्ठ 156

7. विपत वियोग विपिन विनय प्रनय नाविक

पर–विप्र या बिप्र, विकल या बिकल

8. इस 'व और य' के व्यंजनों का प्रयोग अच्छे संकेतों के लिए ही किया जाता है। यदि इसके स्थान पर 'ब और ज' से अच्छे संकेत बनें तो 'व और य' लिखने की आवश्यकता नहीं क्योंकि 'व और ब' तथा 'य और ज' में भेद नहीं माना जाता है। जैसे– नं0 8 चित्र पृष्ठ 156

8. नं0 1 वर्ग मील – वर्ग मील

नं0 2 जोग शास्त्र– योग शास्त्र

ब और ज से लिखे हुए पहले संकेत अच्छे हैं।

9. बीच में यह 'व–य' के (चित्र पृष्ठ 156 में दिये हुये) चिन्ह किसी भी व्यंजन के प्रथम, द्वितीय और तृतीय स्थान पर रखे जा सकते हैं और उस स्थान की मात्रा इस 'व–य' चिन्ह के बाद समझी जाती है। जैसे– नं0 9 चित्र पृष्ठ 156

10. उदाहरण– जैसे– नं0 10 चित्र पृष्ठ 156 पवन – भवन

11. पर बीच में यदि कोई मात्रा इन 'व–य' चिन्हों के पहले आती है तो 'व–य' चिन्ह न लिखा जा कर संकेत पूरे लिखे जाते हैं। जैसे– नं0 11 चित्र पृष्ठ 156

11. निवेदन निवाज नेवता – आदि

12. कभी–कभी 'व' का चिन्ह बीच में मिलाकर दोनों तरफ लिखा जाता है और उसकी मात्राएँ नियमानुसार अगले व्यंजन के पहले लगा दी जाती हैं। जैसे नं0 12 चित्र पृष्ठ 156

12. पारिवारिक बलवती

—0—

## षण, क्षण, शन आँकड़े का प्रयोग

बहुत से शब्दों के अन्त में 'षण' 'क्षण' 'शन' आदि शब्दांश आते हैं। 'न' आँकड़े के समान एक बड़ा आँकड़ा शब्दों के अन्त में लगाने से 'षण, क्षण, शन' लगा हुआ समझा और पढ़ा जाता है। इसके अंत में भी स्वर आने से ये पूरा लिखा जाता है।

इनके लगाने के यह नियम हैं :–

1. वक्र व्यंजन के अन्दर अन्त में 'न' आँकड़े को बढ़ाकर (बड़ा) लगाया जाता है। जैसे– नं0 1 चित्र नीचे

1. मिशन सेशन दर्शन




2. ल (ऊ) के साथ जब कवर्ग आता है तो यह ऊपर लिखा जाता है। जैसे– नं0 2 चित्र ऊपर

2. लक्षण

3. जब यह सरल व्यंजनों में लगता है तो जिस तरफ सरल व्यंजन के प्रारम्भ में वृत्त या आँकड़ा रहता है उसके दूसरे तरफ यह आँकड़ा लगाया जाता है क्योंकि इसमें सुविधा होती है।
जैसे– नं0 3 चित्र पृष्ठ 159

3. स्टेशन घर्षण सुभाषण

4. शब्द के दूसरे सरल व्यंजनों में सबसे आखीर की मात्रा को विपरीत दिशा में लगाया जाता है। जैसे–नं0 4 चित्र पृष्ठ 159

4. भाषण किशन कुशन भूषण

इससे मात्रा लगाने में सुविधा होती है।

5. कभी–कभी यह 'शन' आदि का आँकड़ा बीच में भी आता है। उस समय उसमें स्वर नियमानुसार अगले व्यंजन के पहले लगाये जाते हैं। जैसे– नं0 5 चित्र पृष्ठ 159

5. खुशनसीब किशनपाल

—0—

## शब्द चिन्ह



| | | |
|---|---|---|
| व्यापार | विपत्त | वापस |
| वाजिब | बेजा | वजह |
| वरन | विरुद्ध | विधि |

## शब्द चिन्ह



विद्या–विद्वान | | विद्यार्थी
विषय | प्रारम्भ | मजबूत
अटकल | मोटा | उलटा

## अभ्यास–47

संकेत लिपि में लिखो:–

### कबूतर

विद्यार्थियों तुमने कबूतर तो जरूर देखा होगा। इसकी सूरत में भोलापन बरसता है। ये छोटे–मोटे सब किस्म के होते हैं। विद्वानों ने इनके विषय की विद्या की बड़ी अनुसन्धान की है। इनकी यादाश्त बड़ी तेज होती है। यह एक बार अपना घर देख लेते हैं तो किसी विधि भी नहीं भूलते।

कबूतर बड़ा मिलनसार और प्रेमी जानवर है। प्रारम्भ में तो वह आदमी को देखकर बड़ी दूर भागता है पर जब हिल जाता है तो उनके साथ प्रेम से रहता है। यह सब चीजें नहीं खाता पर दाने और रोटी–पूड़ी बड़े चाव के साथ खाता है।

घर से उसको कितना ही दूर ले जा कर छोड़ो तुरन्त अपने घर उलटा चला आता है। इसको ज्यादा वक्त नहीं लगता, अटकल से खोजने में वक्त नहीं खोता।

यह बड़ी समझदार चिड़िया है।

––0––

# क्व, लर, रर

'क्व और ख्व' के लिए 'क और ख' के 'ग्व और ध्व' के लिए 'ग और घ' के आरम्भ में ऊपर की ओर 'ल' आँकड़े के स्थान पर वैसा ही एक बड़ा आँकड़ा लगा दिया जाता है। जैसे– नं0 1 चित्र नीचे




1. क्व    2. ख्व    3. ग्व    4. ध्व

यह आँकड़ा आरम्भ और बीच में लगाया जाता है। स्वर इसके पहले या बाद में आ सकता है। जैसे– नं0 2 चित्र ऊपर

2. ग्वाला    ख्वाहिश    अग्वानी    दरख्वास्त

र (नी) और ल (नी) को मोटा करके एक डैश लगाने से एक 'र' और लग जाता है। जैसे– नं0 3 (चित्र ऊपर)– र–र ल–र। यह केवल शब्द के अन्त में आता है। जैसे–नम्बर 4, चित्र ऊपर

4. चरर    कालर    गूलर    वीलर

—0—

# कुछ प्रत्यय शब्द और उनके संकेत

प्रत्यय वे शब्द हैं जो शब्दों के अन्त में जुड़ कर उनके अर्थ में विशेषता पैदा करते अथवा भाव बदल देते हैं।

वे प्रत्यय संकेत शब्द के अन्त में लिखे और पढ़े जाते हैं। यदि मिलाने में असुविधा हो तो शब्दों के पास ही लिख देना चाहिए।

(चित्रों को बाँए तरफ देखिए)

1. आगार – धनागार कारागार शयनागार स्नानागार
2. कर – हितकर सुखकर रूचिकर शांतिकर
3. कारक – हानिकारक गुणकारक फलकारक हितकारक
4. कारी – हानिकारी गुणकारी फलकारी हितकारी
5. अर्थी – (र आँकड़ा और थी)–लाभार्थी परीक्षार्थी परमार्थी
6. आलय – शिवालय हिमालय औषधालय संग्रहालय
7. शील – धर्मशील गुणशील न्यायशील कर्मशील
8. शाली – बलशाली प्रभावशाली
9. हर, हारी } सन्तापहर सन्तापहारी पापहारी
10. हार } मनोहर अनुहार
11. आहार प्रतिहार विहार
12. संगहार
13. वाला – दूधवाला घीवाला तेलवाला आमवाला
14. हीन – बुद्धिहीन बलहीन ज्ञानहीन धर्महीन
15. वान – गाड़ीवान कोचवान इक्केवान
16. जनक – सन्तोषजनक आशाजनक
17. क – (अद्धा से) – गायक पाठक मारक
18. वट – लिखावट बनावट सजावट

19. हट – फिसलाहट चिकनाहट

20. गुना – (संख्या के नीचे 'न' से) – दुगुना तिगुना चौगुना

21. वां – (संख्या के बाद) – सातवां नवां आठवां

22. पन – (मिला या अलग) – लड़कपन मोटापन

23. मान – बुद्धिमान अपमान

24. त्व – दासत्व गुरुत्व लघुत्व महत्व

25. दाता – व्याख्यानदाता सुखदाता

26. मन्द – अक्लमन्द दौलतमन्द

27. वीन – तमाशबीन खुर्दबीन

28. पूर्वक – सुखपूर्वक दुखपूर्वक

29. पूर्ण – रहस्यपूर्ण शशिपूर्ण

30. ता – कटुता मृदुलता मित्रता कुशलता

31. रूपी – (काटकर) – विद्यारूपी

32. सागर – विद्यासागर दयासागर गुनसागर

33. सार – मिलनसार अतिसार

34. पति – (काटकर) – गनपति जदुपति

35. वाहा – चरवाहा

36. खाना – (काटकर) गुसलखाना कूड़ाखाना

37. प्रद – सन्तोषप्रद आशाप्रद

38. नामा – (काटकर) – हलफनामा बयनामा इकरारनामा

39. साजी – जालसाजी

40. वादी–वाद – राष्ट्रवादी साम्राज्यवादी

––0––

# उपसर्ग

उपसर्ग वे शब्द हैं जो शब्दों के पूर्व जुड़कर उनके अर्थ को घटाते, बढ़ाते अथवा उलट देते हैं। जैसे– सजन, सुपथ आदि।

1. प्र – प्रयत्न प्रचार प्रबल प्रख्यात

2. परा – (अलग) – पराजय पराभव पराक्रम

3. अप – (लाइन से ऊपर) – अपकीर्ति अपमान अपशब्द अपकार

4. उप – (लाइन काटकर) – उपकार, उपकृत

5. अनु – (लाइन के ऊपर) – अनुदिन अनुकरण अनुचर

6. नि, इन– (लाइन पर) – निधन निवास निषिद्ध इनसाफ

7. निस – निष्पाप निष्कर्म निश्चय

8. निर – (लाइन पर, मिला या अलग) – निरजीव निरमल

9. आ – (साधारणतया लाइन के ऊपर) – आमरण आजीवन आकर्षण आयोजन आक्लान्त

10. अति – (लाइन के ऊपर) – अतिकाल अतिव्याप्त अतिशय

11. ना – (काटकर) – नालायक नाइत्तिफाक नापसन्द

12. समा, सन्, सम – (संकेत पहिले अलग या मिलाकर)

समागम सन्तोष संग्रह संरक्षण

13. स, सु – (नियमानुसार 'स' वृत से) – सफल सजल सजीव सयत्न

14. सह – (नियमानुसार स+ह से) –

सहचर सहगमन सहोदर सहवास

15. सत् – (ध्वनि के अनुसार) – सज्जन सतगुरू संमित्र

16. स्व – (नियमानुसार 'स्व' वृत) – स्वकुल स्वदेश स्वरचित

17. दुस – (लाइन पर, अलग या मिला) –

दुष्कर्म दुश्प्राप्य दुश्चरित्त

18. दुर – (लाइन पर, अलग या मिला) – दुरजन दुरगम

19. कु – (अलग या मिला) – कुचाल कुसुत कुमारग

20. चिर – चिरायु चिरकाल

21. भर – भरपेट भरपूर भरसक

22. बद – (ब अद्दा) – बदबू बदमाश बदशक्ल बदकार बदनाम

23. कन्, कान – (व्यंजन के आरम्भ में एक बिन्दु) –

कमजोर कमजोरी कम्बख्त कांफ्रेंस

24. हर – (मिला या अलग) – हररोज हरसाल हरदिन

25. हम – (काट कर) – हमसाया हमजुल्फ

26. अध – (मिलाकर या अलग) – अधपक्का अधसेरी अधजल

27. वि – (नियमानुसार) – विदेश विज्ञान वियोग

विकल विशेष




28. बे – (लाइन पर) – बेइमान बेकार बेहाल

29. बा – (लाइन के ऊपर) – बासबब बाजाब्ता बाकायदा

30. कुल – कुलबधू कुलधर्म कुलदेवता कुलांगार कुलश्रेष्ठ

31. जीव – (लाइन को काट कर) – जीवनलीला जीवनधन जीवन–चरित्र

32. यथा – (काटकर लाइन के ऊपर) – यथायोग यथाकाल यथाशक्ति

––0––

## संधि

संधि का हिन्दी भाषा में बहुत अधिक प्रयोग होता है जिसके कारण शब्द अपने नियमित रूप से बहुत बढ़ जाते हैं और सांकेतिक लिपि में पूरे संकेंत लिखने पर गति में रुकावट होती है। इसलिए इनके नियमों पर विशेष ध्यान देना चाहिए। इन नियमों के अनुसार लिखे जाने पर शब्द बहुत छोटे संकेतों में लिखे जा सकते हैं।

संधि में कम से कम दो शब्द होते हैं। एक जिसमें संधि की जाती है और दूसरा जिसकी संधि की जाती है। जिसमें संधि की जाती है, उस शब्द को यथानियम पूरा लिखना चाहिए पर जिस शब्द की संधि की जाती है उसका पहला अक्षर जिस शब्द में संधि की जाती है उसके पहले या बाद– प्रथम, द्वितीय या तृतीय स्थान पर–शब्द के पास लिखना चाहिए।

1– पहले– आरम्भ में लिखने से 'ऐ'

बीच में लिखने से 'ए या औ'

अंत में लिखने से 'ई'

2– बाद– आरम्भ में लिखने से 'अ'

बीच में लिखने से 'ओ'

अंत में लिखने से 'ऊ'

आड़ी रेखाओं में 'पहले' ऊपर की तरफ और 'बाद' नीचे की तरफ समझा जाता है। इन सन्धियों का प्रयोग उन शब्दों के लिए नहीं करना चाहिए जो छोटे हों और आसानी से लिखे जा सकते हों। सन्धि के कुछ उदाहरण नीचे हैं।



परमेश्वर श्रद्धान्जलि सिंहासनरूढ़

सिंहावलोकन महोत्सव

—0—

# क्रिया

काम के करने या होने को क्रिया कहते हैं। सर्वनाम के समान यह भी ध्यान देने योग्य शब्द है। रूप के विचार से नियमानुसार इनके कुछ साधारण चिन्ह निर्धारित किये गये हैं जो लिपि को संक्षिप्त करने के साथ ही सुचारूता प्रदान करते हैं और पढ़ने में सहायता देते हैं।

कर्त्ता के लिंग और वचन के अनुसार क्रिया को मुहावरे से पढ़ना होता है जैसे यदि 'जाता' शब्द लिखा जाता है तो 'वे' के साथ 'जाते' और वह (स्त्रीलिंग) के साथ 'जाती' पढ़ा जायगा। जैसे चित्र नीचे तथा शब्द पृष्ठ 175 पर :–

( अ )

1.

2.

3.

4.

5.

6.

o

—0—

## ( अ )

## (चित्र बाएँ तरफ)

पहले क्रियाओं के मूल रूप पर ध्यान दीजिये– नं0 1 से 6 तक

| | मूलरूप (अकर्मक) | साधारण सकर्मक | प्रेरणार्थक सकर्मक; | मूलरूप (अकर्मक) | साधारण सकर्मक | प्रेरणार्थक सकर्मक |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | खाना | खिलाना | खिलवाना; | गिरना | गिराना | गिरवाना |
| 2. | खाता | खिलाता | खिलवाता; | गिरता | गिराता | गिरवाता |
| 3. | खाऊँ | खिलाऊँ | खिलवाऊँ; | गिरूँ | गिराऊँ | गिरवाऊँ |
| 4. | आओ | खिलाओ | खिलवाओ; | गिरो | गिराओ | गिरवाओ |
| 5. | खाइए | खिलाइये | खिलवाइये; | गिरिए | गिराइये | गिरवाइये |
| 6. | खावें | खिलावें | खिलवावें; | गिरें | गिरावें | गिरवावें |

ऊपर क्रिया के दो रूप दिये गये हैं। एक सकर्मक क्रिया है और दूसरी अकर्मक क्रिया से बनी हुई सकर्मक क्रिया है। इनके रूप प्रेरणार्थक क्रिया में गरदानकार दिखलाये गये हैं।

—0—

1. अकर्मक क्रिया में कर्म की आवश्यकता नहीं होती और वगैर कर्म के ही सार्थक वाक्य बन जाते हैं। जैसे– मैं गिर पड़ा।
2. सकर्मक क्रिया में कर्म की आवश्यकता होती हैं और वगैर कर्म के सार्थक वावय नहीं बन सकते हैं। जैसे–मैंने आम खाया और वगैर 'आम' शब्द के वाक्य पूरा नहीं होता।
3. प्रेरणार्थक क्रिया से जाना जाता है कि कर्ता किसी दूसरे से काम लेता है। जैसे– वह दीवाल मजदूरों से गिरवाता है।

क्रिया के मूलरूप को उच्चारण के विचार से बनाकर (1) में 'न' आँकड़ा, (2) में 'त' आँकड़ा, (3) में 'ऊँ' का चिन्ह, (4) में 'ओ' का चिन्ह, (5) में 'इए' का चिन्ह और (6) में 'वें' का चिन्ह लगाया गया है। इसके लिए निम्न चिन्ह निर्धारित किए गये हैं। ये सदा लाइन पर लिखे जाते हैं। जैसे—नं0 1 चित्र नीचे




(1) 'न' का आँकड़ा (2) 'त' का आँकड़ा

(3) 'ऊँ' (4) 'ओ' (5) 'इए'

(6) –वें

2. सकर्मक के दूसरे रूप का ध्वनि के अनुसार संकेत बनाकर सदा प्रथम स्थान में लिखना चाहिए क्योंकि साधारणतः उसमें प्रथम स्थान की मात्रा अवश्य रहती है। जैसे— नं0 2 चित्र ऊपर

| | | | |
|---|---|---|---|
| गिराना | चढ़ाना | दबाना | काटना |
| भागना | तोड़ना | खिलाता | खिलाना |

उपरोक्त क्रियायें मुहावरे से बड़ी सरलता से पढ़ली जाती हैं क्योंकि सकर्मक क्रिया में साधारणतः कर्म अवश्य मिलता है और कर्म मिलते ही क्रिया का सकर्मक रूप पढ़ना बहुत सरल हो जाता है। परन्तु यदि फिर भी पढ़ने में दिक्कत पड़ने की संभावना हो तो इन सकर्मक क्रियाओं के पास आरम्भ में एक 'आ' की मात्रा रख सकते हैं। इससे मतलब बिल्कुल ही साफ हो जायगा कि क्रिया सकर्मक के दूसरे रूप में हैं। जैसे नं0 1 व 2 चित्र नीचे

1. . . . . . . . . . . . . . . × काम करने के लिए।

2. . . . . . . . . . . . . . × काम कराने के लिए।

3. . . . . . . . . . . . . . × काम करवाने के लिए।

3. प्रेरणार्थक क्रिया को भी प्रथम स्थान में लाइन के ऊपर लिखना चाहिए पर क्रिया के अन्त में 'व' का चिन्ह अलग या मिलाकर अवश्य लिखना चाहिये। रूपों को ध्यान से देखिये और समझिये कि 'व' चिन्ह कहाँ पर किस प्रकार से मिलाया गया है। जैसे– नं0 3 चित्र ऊपर

—0—

(ब)

# वर्तमान—1

कर्तृवाच्य क्रिया के रूपों पर ध्यान दीजिये–

मैं खाता हूँ । मैं खा रहा हूँ । मैं खा चुका हूँ । मैंने खाया है ।

1. मैं खाता हूँ, वह खाता है, तुम खाते हो, हम खाते हैं।
'त' का लोप कर क्रिया के अन्तिम व्यंजन को अद्धा कर देते हैं, फिर 'है' आदि को लगाकर मुहावरे से पढ़ लेते हैं। यह रूप लाइन के ऊपर, लाइन पर या लाइन काटकर क्रिया के ध्वनि के अनुसार लिखा जाता है जैसे– चित्र ऊपर का प्रथम।
2. मैं खा रहा हूँ, वह खा रहा है, तुम खा रहे हो, हम खा रहे हैं।
'रहा हूँ, रहा है, रहे हो' आदि के लिये क्रिया के अंतिम व्यंजन को दुगुना कर दिया जाता है और फिर है आदि लगा कर मुहावरे से पढ़ लिया जाता है। जैसे–चित्र ऊपर का द्वितीय।
3. मैं खा चुका हूँ, वह खा चुका है, तुम खा चुके हो– आदि।
चुका के लिए 'क' से जहाँ तक हो क्रिया को काट दो और यदि सम्भव न हो तो उसके पास लिखो। इसमें 'च' का लोप हो जाता है। जैसे– चित्र ऊपर का तृतीय।
4. मैंने खाया है–क्रिया को पूरा लिख कर 'है' को मिला देना चाहिये। जैसे–चित्र ऊपर का चतुर्थ।

—0—

# भूतकाल—2

1. मैं खाता था— अद्धे से लिखा जायगा। ऊपर 1
2. मैं खा रहा था— अन्तिम व्यंजन को दुगना कर 'था' लगाया जायगा। ऊपर 2
3. मैं खा चुका था— 'क' से काट कर 'था' लगा दिया गया। ऊपर 3
4. मैंने खाया था—क्रिया को पूरा लिख कर 'था' को मिला दिया गया। ऊपर 4
5. मैं खा चुका—'क' से 'चुका' सूचित होता है। ऊपर 5
6. मैंने खाया— 'य' का चिन्ह लगा दें। ऊपर 6
7. मैंने खाया होगा— क्रिया के पश्चात् 'ह' और 'ग' का चिन्ह मिला दें। ऊपर 7

भूतकाल की बहुत सी क्रियायें स्वतन्त्र रूप से 'गया' की क्रिया लगाकर बनाई जाती है। इसमें 'गया' शब्द के स्थान पर उसका पूरा चिन्ह न लिखकर 'व' के छोटे रूप से सूचित करते हैं। जैसे—नीचे।

1.—मिल गया। 2.—मिल गया है। 3—मिल गया था।
4—मिल गया होता। 5— मिल गया होगा।

'व' चिन्ह के अन्दर 'स' वृत्त के साथ 'त' और 'ग' लगाने से 'होता और 'होगा' पढ़ा जायगा। अन्य स्थानों में पूरा 'ह' वृत्त और 'त या ग' लगाया जायगा।

--0--

## भविष्यत काल–3



1. मैं खाऊँगा – वृतवाली अनुस्वार की मात्रा लगा कर क्रिया को थोड़ा डैस के रूप में अक्षर के प्रवाह की तरफ बढ़ा दीजिये। ऊपर 1
2. मैं खाऊँ – 'ऊँ' का चिन्ह जैसे पहले बताया गया है लगाइये। ऊपर 2
3. मैं खाता हूँगा – 'त' का लोप कर तथा क्रिया को अद्धा कर 'हूँगा' जोड़ा गया है। ऊपर 3
4. मैं खाता रहा हूँगा – ऐसी क्रियाओं में जहाँ 'त' के पश्चात् 'रहा' आये तो क्रिया के अंत में 'त' लगाकर दुगना कर दिया जाता है और फिर 'हूँगा' आदि जोड़ते हैं। ऐसा करने से 'खाता रहा हूँगा' और 'खा रहा हूँगा' का अन्तर स्पष्ट भी हो जाता है। ऊपर 4 व 5
5. मैं खा रहा हूँगा – 'रहा' के लिए क्रिया के आखरी अक्षर को दुगुना करके 'हूँगा' जोड़ा गया। ऊपर 5
6. मैं खा चुका हूँगा – 'क' से चुका के लिये काट दिया और फिर 'हूँगा' जोड़ दिया। ऊपर 6
7. मैं खा चुका होता – 'क + होता' चुका होता। ऊपर 7

--0--

# क्रियाओं में 'हो' का प्रयोग

'हो' को निम्न प्रकार से सूचित करते हैं:-




(1) क्रिया 'गया' के अन्दर 'स' वृत्त से जैसे- ऊपर चित्र नं0 1 का

प्रथम-मारा गया।

द्वितीय-मारा गया होता।

तृतीय-मारा गया होगा।

(2) क्रिया के बीच में 'ह' वृत्त से जैसे- ऊपर चित्र नं0 2 का

प्रथम-मरा होगा।

द्वितीय-खाता होगा।

तृतीय-मारा होगा।

(3) और अन्त में-

(1) यदि शब्द का अन्तिम अक्षर सरल रेखा है तो ऊपर की तरफ जैसे- ऊपर चित्र नं0 3 का

प्रथम- वह खाता है। यदि वह खाता हो।

वह जाता है। यदि वह जाता हो।

(2) यदि शब्द का अन्तिम अक्षर वक्र रेखा है तो अलग से 'ह' लगाना चाहिये। जैसे–चित्र पृष्ठ 181 नं0 3 का

द्वितीय– वह देता है। यदि वह देता हो।

वह खेलता है। यदि वह खेलता हो।

—0—

## कर्मवाच्य क्रियाएँ

निम्न प्रकार से लिखिये–

1.

2.

3.

1– (1) मैं लाया जाता हूँ। ज+हूँ–जाता हूँ।

(2) मै लाया जा रहा हूँ। 'रहा' के लिए 'ज' दुगुना कर फ़िर 'हूँ' लगा दिया।

(3) कपड़ा लाया जाता होगा। ज+हो+गा–जाता होगा।

(4) यदि वह लाया जाता हो। ज+हो–जाता हो।

(5) तुम लाये गये हो। गये+हो–गये हो।

2– (1) तुम लाये गये थे। गये+थे–गये थे।

(2) छाता लाया गया होगा। गया+हो+गा–गया होगा।

(3) मैं लाया जाता था। ज+थ–जाता था।

(4) वह लाया जा रहा था। 'रहा' के लिये 'ज' को दुगुना कर फिर 'था' लगा दिया।

(5) वे लाये जाते। 'जा' और 'त' आँकड़े से जाते।

3— (1) मैं लाया गया होता। या+हो+ता—गया होता।

(2) वह लाया जाता होता। ज+हो+ता—जाता होता।

(3) वह लाया जायगा। भविष्य काल।

(4) छाता लाया जाय तो मैं देखूँ। 'जाय' में 'या' का लोप।

(5) कपड़ा लाया जा चुका है। ज+क+है—जा चुका है।

नोट—(क्रियाएँ जो मिल सकें उन्हें मिला देनी चाहिए।)

—0—

# कुछ और साधारण वाक्य



1. मुझको खाना चाहिये। — अर्द्ध—वृत्त के आँकड़े को क्रिया में लगाने से 'चाहिये' लगता है। 'न' लोप हो जाता है। नं0 1 चित्र ऊपर

2. मैं खा सकता हूँ। — सकता हूँ क्रिया से मिला कर लिख सकते हैं। नं0 2 चित्र ऊपर

3. मैं खेलने के लिए बाजार गया। — क्रिया में 'ल' लगाने से 'लिए' पढ़ा जाता है। नं0 3 चित्र ऊपर

4. क्रिया या दूसरे शब्दों को कुछ वर्णाक्षरों से काटने पर विशेष अर्थ सूचित होता है। जैसे–चित्र नीचे

1. क्रिया को 'ड' से काटने पर 'डाला' पढ़ा जायगा।

2. क्रिया को 'र' से काटने पर 'रखा' पढा जायगा।

(नोट–र अलग लिखा जाने पर 'रहा' पढ़ा जाता है।)

3. क्रिया को 'क' से काटने पर 'चुका' पढ़ा जायगा।

4. क्रिया को 'प' से काटने पर 'पढा' पढा जायगा।

5. क्रिया को 'ल' से काटने पर 'लगा' पढ़ा जायगा।

(नोट– लाया के वास्ते 'ल' अलग से लिखा जाता है)

6. क्रिया को 'प+स वृत्त' से काटने पर 'उपस्थित' पढा जायगा।

1. . . . . . . . . . . . . . x मैंने आम खा डाला।

2. . . . . . . . . . . . . . x आम घर पर रखे हैं।

3. . . . . . . . . . x वह पानी पी चुका है।

4. . . . . . . . . . . . x वह रास्ते में गिर पड़ा।

5. . . . . . . . . . . . x वह कहने लगा मैं मारूँगा।

6. . . . . . . . . x तुम वहाँ उपस्थित नहीं थे।

(इन नियमों से क्रियायें बड़ी सरलता–पूर्वक लिखी और पढ़ी जाती हैं। विद्यार्थियों को चाहिये कि वे इन्हीं नियमों के आधार पर क्रियाओं का खूब अच्छी तरह से अभ्यास कर लें क्योंकि हिन्दी में क्रियाओं का स्थान सबसे मुख्य है। इसके अलावा क्रिया के और भी बहुत से दूसरे रूप मिलेंगे। उनमें से अधिकांश का वर्णन आगे के परिच्छेदों में मिलेगा। विद्यार्थियों को चाहिये कि ऐसे चिन्ह वें स्वयं बनाने का प्रयत्न करें।)

# कुछ संख्या वाचक संकेत

1. १, २, ३, ४ आदि संख्याएँ यथावत नागरी अंक में अथवा अंतर्राष्ट्रीय अंक में 1, 2, 3, 4 लिखी व पढ़ी जाती हैं।

2. पहला के लिए शब्द चिन्ह नं0 1 बना है। दूसरा, तीसरा, चौथा इस तरह लिखा जाता है जैसे–नं0 2 चित्र नीचे।

3. पाँचवाँ, छठवाँ, सातवाँ, आठवाँ आदि इस तरह लिखा जाता है जैसे– नं0 3 चित्र नीचे।

   (नोट–संख्याओं के बाद जो आठ का सा अर्द्ध गोलाकार चिन्ह बना है वह 'व' का चिन्ह है।)

4. दोनों, तीनों, चारों, पाँचों आदि को 'ओं' की मात्रा लगाकर बनाते हैं जैसे–नं0 4 चित्र नीचे।

1. .........\\...... 2. 2/...., 3/...., 4(....

3. ...... 5 c...., 6 c...., 7 c.., 8 c...... आदि

4. ...... 2 -...., 3 -...., 4 -...., 5 -...... आदि

5. ......... 2 .., 3 ...., 4 .... आदि

6. ......... (1) ... (2) ...... (3) .... ... (4) ...

   ....... (5) ... ... (6) ... ... (7) .... ...

   ... .. (8) ...... .... (9) ...... आदि

5. दुगुना, तिगुना और चौगुना आदि इस प्रकार लिखा जाता है. जैसे–नं0 5 चित्र ऊपर। संख्या के नीचे 'न' चिन्ह रखते हैं।

6. सैकड़े के लिये 'स'–नं0 6–1, चित्र पृष्ठ 185

हजार के लिये 'ह'–नं0 6–2 चित्र पृष्ठ 185

लाख के लिये 'ल'–नं0 6–3 चित्र पृष्ठ 185

करोड़ के ।लये 'क'–नं0 6–4 चित्र पृष्ठ 185

अरब के लिये 'र' (नी)–नं0 6–5 चित्र पृष्ठ 185

खरब के लिये 'ख'–नं0 6–6 और संख्य के लिये 'सक' का चिन्ह–नं0 6–7 लगता है तथा दस हजार, दस लाख आदि के लिये सांकेतिक चिन्ह के अंत में 'स' वृत्त लगा दिया जाता है। जैसे–नं0 6–8 व नं0 6–9 आदि चित्र पृष्ठ 185

—0—

## विराम–चिन्ह

विराम चिन्ह अधिकतर हिन्दी संकेत लिपि के लेखकगण स्वयं ही भाषा में अनुवाद करते समय लगाते हैं। इनका संकेत लिपि में प्रदर्शन करना व्यर्थ में समय खोना है पर यदि समय मिले तो आवश्यकतानुसार निम्न प्रकार से सूचित कर सकते हैं। जैसे–

(1) अर्द्धविराम या कामा को 'उ' की मात्रा ( ु ) से सूचित करते हैं।

(2) दोहराने के लिये चिन्ह 'S' का प्रयोग होता है।

(3) बात–चीत में डैश के स्थान पर इस तरह ⌴ का चिन्ह लगाया जाता है।

(4) विराम चिन्ह के लिए एक छोटा सा 'X' लाइन पर लगाते हैं।

दूसरे चिन्ह नहीं लिखे जाते और मतलब से समझे तथा लगाये जाते हैं।

—0—

# अभ्यास–48

डैस से मिले हुए शब्दों को मिलाकर लिखो–

1. मैं आम खाता–हूँ। तुम क्या खा रहे–हो। राम तो पहले ही खा–चुका–है। सोहन ने भी तो खाया–है। जब मैं आम खा रहा–था तो वह पहले ही से आ डटा, पर राम उसके भी पहले ही आ–चुका–था। सोहन ने भी खूब आम खाये। गोविन्द भी एक किनारे बैठा आम खाता–था और जो कुछ आम खा चुकता–था उसकी गुठली सोहन पर फेंक–देता–था।

2. रात आठ बजे या तो मैं दूध पी रहा–हूँगा या पी–चुका–हूँगा। दूध तो मैं और पहले पी–चुका–होता मगर कैसे पीऊँ घर में कोई था ही नहीं। भाई कहीं घूमने जा–रहे–होंगे और रमेश कहीं खेलता–होगा। आखिर क्या वे लोग नहीं–पियेंगे मैं ही पीता।

3. स्टेशन पर कितनी ही चीजें बाहर से लाई–जाती–हैं। अगर यह चीजें बाहर से न लाई–जाती तो काम न चलता। जब मैं वहाँ पहुँचा तो आम लाया–जा–रहा–था। लीचियाँ पहले ही से लाई–गई–थीं और भी बहुत से फल लाये–जाते–होंगे। यह देखकर मुझसे न रहा–गया। मैंने सोचा मुझे भी कुछ खाना–चाहिए। यह सोच–कर आम पर मैं टूट–पड़ा और जितना खा–सकता–था खाया।

4. अगर तुमने आम खा–डाला तो कौन सी बड़ी बात हुई। वह तो घर पर इसीलिए–रखे–थे। तुम पहले से वहाँ–उपस्थित नहीं–थे नहीं–तो तुमको पहले मिल–जाता। श्याम को तो मैं पहले ही दे–चुका–था। वह तो आज घर पर ही था। रास्ते में गिर–पड़ने के कारण कल वह कहीं नहीं गया–था, न आज जावेगा।

—0—

# अभ्यास—49

डैस से मिले हुये शब्दों को मिलाकर लिखोः—

1. युवावस्था मानव जीवन का बसन्त है। उसे पाकर मनुष्य मतवाला हो—जाता—है। इस अवस्था में न उसे कारागार का डर रहता—है, न वह हितकर कार्यों से भागता—है। वह हानिकारक कामों से बचता और गुणकारी कामों में लगता—है। वह अपने को धर्मशील तथा बलशाली बनाना—चाहता—है और संतापहारी कार्यों से दूर रहकर मनोहर कार्यों को करना—चाहता—है।

2. यह तेल—वाले, आम—वाले, कोचवान, इक्केवान, चरवाहे आदि अधिकतर बुद्धिहीन होते—हैं। इन लोगों का व्यवहार सन्तोषजनक नहीं होता। तेल—वालों के तेल में अक्सर इतनी मिलावट रहती—है कि चिकनाहट तक नहीं रह—जाती। दूध—वाले तो कभी—कभी दुगुना या तिगुना तक पानी मिलाते—हैं, यहाँ—तक कि दूध का मीठापन तक निकल जाता—है। इससे उनका अपमान होता—है और यही उनके दासत्व की निशानी है। ऐसे कामों के लिये कोई भी अक्लमन्द नहीं कहा—जा—सकता। अगर ये ऐसा न करते तो शायद अपने जीवन को सुखपूर्वक बिता—सकते तथा धनपूर्ण और कटुता रहित बना—सकते।

3. अनुदिन मनुष्य को इस बात का प्रयत्न करना—चाहिये कि पराजय तथा अपकीर्ति न हो, चरित्र निर्मल तथा निष्पाप बना रहे, दुरजन से बचा रहे तथा सज्जन का साथ हो। इससे मनुष्य आजीवन सुखी रह—सकता—है। उनको दूसरों के साथ उपकार तथा इन्साफ करना—चाहिये।

4. तुम्हारा हर वक्त बाहर रहना हमें नापसन्द है। यह तुम्हारी प्रतिदिन की आदत सी हो–गई–है। बदमाश तथा नालायकों का समागम हो–गया–है। यह चिरकाल तुम्हारे जीवन यात्रा को सफल होने से रोकेगा। इसके कारण तुम अभी से दुष्कर्म में फँस गये और तुम्हारी आदत कुचाल की पड़–गई–है। अब न तुम पेट–भर खाते–हो, न तुमको सहोदरों का ख्याल–है। हर–रोज बस समजोलियों के साथ फिरा–करते–हो। यदि तुम यथाशक्ति अपने को इन कमबख्तों से दूर रखने का प्रयत्न न–करोगे तो तुम्हारा हाल बेहाल हो–जायगा, तुम कमजोर हो–जाओगे और विकल रहोगे व बाकायदा कुलाँगार की तरह फिरा–करोगे।

—0—

# दूसरा भाग

## आगे बढ़े हुये छात्रों के लिए

अब तक जो कुछ आपने पढ़ा है उसका अच्छा अभ्यास करने पर आपकी गति कम से कम 115–120 शब्द प्रति–मिनट की अवश्य हो जायगी। चाहे किसी स्थान पर कैसा ही शब्द क्यों न बोला जाय आप उसको सरलता से लिख लेंगे। हमारा उद्देश्य यह है कि हिन्दी के सारे शब्द केवल दो वर्ण और आँकड़े आदि के प्रयोग से ही लिखे जा सकें। इसलिए हिन्दी और उर्दू के करीब 10,000 (दस हजार) शब्दों को मथने के पश्चात्, जिनकी रेखा दो वर्णों से बनती थी उनके संक्षिप्त संकेत बना दिये गये हैं। दूसरी भाषा के प्रचलित वाक्यों को भी एक साथ लिखने के नियम तथा एक बृहत सूची आगे दी गई है। इनका अच्छा अभ्यास कर लेने पर आपकी गति फौरन 125–130 शब्द प्रति मिनट पहुँच जायगी। 'हिन्दी–संकेत लिपि सार' नामक पुस्तक से भी इस विषय में काफी मदद मिलेगी।

—–0—–

को दे/–चुकती है उसे पेड– अप–कैपिटल कहते–हैं।

कम्पनी के/प्रास्पेक्टस, आमदनी का जमा–खर्च, बैलेंस–शीट तथा बोनस आदि/की रकम को देख–कर यह कहा–जा–सकता–है/ कि लेन–देन के मामलों में कम्पनी की क्या हालत है/ उसकी फाइनेन्शल कन्डीशन का बगैर पूरा हाल जाने हुए/ रुपया न जमा–करना–चाहिये क्योंकि अक्सर ये कम्पनियाँ टूट/–जाती–हैं और लिक्विडेशन में ले–ली–जाती–है। इन/कम्पनियों की आमदनी पर इनकम–टैक्स, सुपर–टैक्स और कभी–कभी/ एक्सेस–प्राफिट–टैक्स भी देना पड़ता–है।

जान–बीमा मेडीकल–एक्जामिनेशम/ के पश्चात् किसी इश्योरेन्स कम्पनियों में करा–कर/लाइफ–पालसी ले–सकते–हैं। उसके लिए प्रीमियम देना पड़ेगा।/

190

---- : 0 : ----

## अभ्यास—80

### (स्टाक–एक्सचेंज सम्बन्धी अभ्यास)

न्यूयार्क 19 दिसम्बर। यहाँ के शेयर–मार्केट में शेयर की/ बिक्री की अधिकता के कारण आज ऐसी हल–चल देखने/ में आई जैसी सन् 1929 के बाद कभी नहीं देखी–/गई–थी। बाजार खुलने के एक घन्टे के अन्दर बाइस/–लाख–पचास–हजार शेयर बिक गये और उनकी कीमत 10/ डालर कम हो–गई। इनमें आर्डिनरी–शेयर, प्रिफरेन्स–शेयर / रीडीमेबिल तथा फाउन्डर्स–शेयर सभी किस्म के शेयर थे/। डिबेन्चर–होल्डर तथा शेयर–होल्डर अपने अपने डिबेन्चरों, शेयर–वारन्ट/ शेयर तथा शेयरों के प्रार्थना–पत्रों को लिए हुये घुसे/–पड़ते–थे। जो शेयर–होल्डर नजर आता था वह बेचता/ही नजर आता–था।

न वह यह देखता था कि शेयर/परपीचुअल है या एक्स–डिवीडेन्ट है, उसे तो बस/ बेचने ही से मतलब था। ये लोग शेयर बेचने–के/ लिये इतने उत्सुक–थे कि उनके चिल्लाहट के कारण बड़ा/ ही हल्ला मचा और काम–करने–वाले क्लर्कों की नाम/में दम–हो–गया। गत अगस्त तक जो कमरे खाली–/ पड़े–रहते–थे उनमें इतनी भीड़ हो–गई–थी कि/ लोगों को पांव धरने के–लिये जगह मिलना कठिन हो–/ गया–था। शेयर बेचने–वालों की उत्सुकता इसलिए थी कि/ प्रत्येक अपने शेयर का मूल्य घटने के पहले ही उसे/बेच–कर अपनी हानि दूसरे के मत्थे टालने के– लिये/–उत्सुक–थे।

पाठकों को याद होगा कि सन् 29 में/ न्यूयार्क की बाल–स्ट्रीट में शेयरों में इसी–प्रकार/ की हल–चल हुई थी, जिनके बाद ही संसार में/आर्थिक संकट की लहर फैल–गई–थी और सभी चीजों/ का मूल्य एकाएक गिर–गया था। इस साल भी बाजार/खुलने के पहले दलालों की भीड़ उसके बाहर खड़ी–हुई थी/ जो शेयरों की बिक्री के आर्डर के/ बन्डल–के–बन्डल लिए हुए थे। बाजार खुलते ही उसमें ऐसी/ अव्यवस्था फैल गई कि मेरिटोरियम के लिए सरकार से चिल्लाहट/होने लगी। बहुत तो दिवाला निकाल कर दिवालिया हो गये।/

310

––– : 0 : –––

# किस्म—कागजात

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| 1. | कबूलियत | दस्तावेज | मुख्तारनामा | बयनामा |
| 2. | रेहननामा | सरखत | किरायानामा | जमानतनामा |
| 3. | इकरारनामा | फारखती | हिबानामा | वसीयतनामा |
| 4. | दखलनामा | वकालतनामा | हलफनामा | वारंट--गिरफ्तारी |
| 5. | दरखास्त—इनसालवेन्सी | सुलहनामा | सर्टीफिकेट—मेहनताना | इजाजतनामा |
| 6. | जौजे | साकिन | मजकूर | अदम—मौजूदगी |
| 7 | पैरवी | सनद | अलमरकूम | हक—हकूक |
| 8. | मिलकियत | मौसूफ | मुवाखिजा | वारिसान |
| 9. | कायम—मुकाम | बैकामिल | नाजायज | बावजूद |
| 10. | शिरकत | मदाखलत | मुनदर्जे | मरहूना |
| 11. | गैर—मरहूना | मनकूला | गैर—मनकूला | मकफूला |
| 12. | इन्तकाल | बद—दयानती | जब्रिया | तकमीला |
| 13. | इन्तजाम | तसदीक | दस्तबरदार | मुतालिक |
| 14. | इजराय डिगरी | डिगरीदार | मुबलिग | मदियून |
| 15. | मोअर्रिखा | मिनमुकिर | तमस्सुख | मुआइना |
| 16. | फरीकैन | वाजिबुल | मिनजानिब | अहलकार |
| 17. | कैफियत | तलबाना | वल्द | अर्जीदावा |

# अभ्यास–81

अदालतों में जो आमतौर से चालू कागजात–हैं उनके आखीर/ में ज्यादातर "नाम" का लफ्ज लगा रहता–है जैसे मुख्तारनामा,/ बयनामा, रहननामा, किरायानामा, जमानतनामा, वगैरः। इकरारनामा हिबानामा, दखलनामा, वकालतनामा भी/ ऐसे ही कागजातों के नाम–हैं।

अदालतों में जब कोई/ बात हलफिया बयान–की–जाती–है तो वह जिस अर्जी/ में लिखी–जाती है उसे हलफनामा कहते–हैं। मुख्तार–नामा/ और वकालत–नामा इस बात के सबूत हैं कि मुद्दई/ या मुद्दलेह ने फलाँ वकील या मुख्तार को अपने मोकदमें/ के लिए मोकर्रर किया–है।

मकान या किसी चीज को/ किराये पर लेने से किरायानामा या सरखत, किसी की जमानत/लेने पर जमानतनामा, किसी बात की शर्त–इकरार–करने/ पर इकरारनामा, किसी जायदाद पर कब्जा–दखल लेने–या–देने/ पर दखल–नामा लिखा–जाता–है।

इसी तरह किसी चीज को/ गिरवीं या रेहन–रखने–पर रेहननामा, किसी चीज/ को किसी शर्तों–या–शरायत पर बेचने या बय करने/ को बयनामा किसी शख्स को उसकी फरमाबरदारी व दूसरी खिदमतों/ के–लिए बखुशी किसी चीज बख्श देने से हिबानामा/ और मरते वक्त किसी चीज को अपने नाते व रिश्तेदारों/ या दूसरे किसी फरमाबरदार नौकर में बाँटने से वसीयतनामा लिखा–/जाता–है।

जमींदार व किसानों के बीच किन शर्तों पर/ जमीन–ली–या–दी–जाती– है उसका जिक्र पट्टा–कबूलियत/ में रहता है।

किसी शख्स की डिग्री की अदायगी न– करने–/ पर वारन्ट–गिरफ्तारी निकाली–जा–सकती–है। इस गिरफ्तार शख्स/ यानी मदियून को दरख्वास्त–इनसालवेंसी देने का अख्यािर होता–है। इनके–/ लिए वकीलों को करना–पड़ता है और वे अपना सर्टिफिकेट–/ मेहनताना कोर्ट में दायर करते–हैं।

नीचे एक रेहननामा का/ खाका दिया–जाता–है। इस दस्तावेज की बहार को देखिये।/ 270

# रेहननामा

मैं, मुसम्मात चन्दो देवी, जौजे देवी प्रसाद, वल्द लाला गुरदयाल/ सिंह कौम कायस्थ, साकिन मौजे रसूलपुर, जिला जौनपुर की हूं।/

जो कि मेरे जिम्मे एक किता डिग्री तायदादी मुबलिग रुपया/ 425) दुबे महाजन साकिन मौजा मैनपुरी की अदालत मंड़ियाहू मुन्सिफी/ से हुई है जिसका रुपया बावजूद गुजर जाने किश्त/ डिग्री के भी अब तक न अदा हुआ और अब/ उसकी तैदाद मय–सूद के 1093।।।≡) पहुंची है और महाजन/ डिग्रियों के इजरा–कराने–पर मुस्तैद– हैं जिससे सरासर/ जेरबारी हम लोगों की होगी और इसके सिवाय और भी चन्द / जरूरी खर्च पेश–हैं, इसलिये बाबू गोकुलचन्द साहब महाजन व / रईस शहर बनारस के पास हाजिर हो–कर अपना हिस्सा/ 2 आने 4 पाई मौजा रसूलपुर परगना मंडियाहू जिला/जौनपुर को मय डीह–व–डाबर सीर–व–सायर व बागात/ व पक्के कुओं वगैरह हकूक ज़िमींदारी कि जिस–पर हम / लोग बिना शिरकत किसी दूसरे के और बिना मदाखलत किसी–शक्स के/ काबिज--व दाखिल हैं मकफूल–करके 1200) बारह सौ/रुपया कि जिसका आधा 600) छः सौ रुपया होता है/ कर्जा बहिसाब सूद चौदह आने सैकड़े माहवारी के इस / तफसील से लिया कि 1093।।।≡) वास्ते अदा करने डिग्री भीखा/दुबे डिग्रीदार के महाजन मौसूफ के पास

छोड़ दिया कि/वह डिग्रियात नम्बरी 557 मर्कूमा 17 जुलाई सन् 1888 ई0/ व नम्बरी 566 मर्कूमा 4 अगस्त सन् 1888 ई0 व नम्बरी/ 544 मर्कूमा 16 जुलाई सन् 1888 ई0 व नम्बरी 543/ मर्कूमा 16 जुलाई सन् 1888 ई0 को अदा–करने और/वसूली उसकी पुश्त डिग्रियात पर लिखा–कर वापस ले लेवें/ और एक सौ छः रुपया एक आना नकद–ले/ कर अपने खर्च में लाये। अब कुछ भी जिम्मे महाजन/ के बाकी नहीं। इसलिये यह दस्तावेज लिखकर इकरार–करते–हैं/ व लिख–देते हैं कि सूद छमाही महाजन मौसूफ को/ अदा–करके रसीद उसकी दस्तखती महाजन मौसूफ ले–लिया–/ करेगें और मिआद पाँच बरस में यानी पूर्णमासी सन्/ 1301 फसली को असिल 1,200) रुपया व जिस कदर सूद/अदा से बाकी रह जायगा एक मुश्त अदा व बेबाक/ करके दस्तावेज को भरपाई लिखा–कर वापस ले लेगें। सिवाय/ इन दो सूरतों के कोई उज्र बाबत वसूली सूद या/ असिल के काबिल मंजूरी अदालत न होगा। अगर सूद छमाही/ अदा न–हो तो बाद गुजरने छमाही के यह रुपया/ भी असिल में जोड़ कर उस–पर सूद दर।।।=) माहवारी/के महाजन मौसूफ को अदा करेंगे और अगर दो छमाही/ गुजर जाय और महाजन को रुपया अदा न–हों तो/ महाजन को इख्तयार होगा कि बिना गुजरने मिआद मुनदरजे/दस्तावेज के कुल रुपया असिल–मय–सूद नालिश करके हम/ लोगों की जात–जायदाद मरहूना–व–गैर–मरहूना व/ मनकूला–व–गैर–मनकूला से वसूल–कर–लेवें और मिलकियत/ मकफूला हर–तरह–पर पाक–व–साफ व बे–खलिश/ है कहीं दूसरी जगह रेहन–या–बय या किसी किस्म/ से मुन्तकिल नहीं– है अगर किसी किस्म का इन्तकाम जाहिर/ होगा तो हम–लोग पाबन्द मवाखिजा कानूनी ताजीरात–हिन्द के/ होंगे और महाजन मौसूफ को अख्तियार वसूल कुल– रुपया असिल–/व–सूद का बिना इन्तजार गुजरने मिआद के होगा और/ महाजन मौसूफ के देन अदा करने तक जायदाद मकफूला/ को कहीं रेहन या किसी किस्म का इन्तकाम/न करेंगे अगर

करें तो झूठा व नाजायज ठहरे / अगर–कुल–रुपया असिल–मय–सूद अन्दर मियाद के ही / अदा कर–देवें तो महाजन को वाजिब होगा कि उसको / लेकर इलाके को फकरेहन–कर–दें और दस्तावेज वापस / कर दें और अगर वादा–पर कुल रुपया या थोड़ा / रुपया भी अदा होने से बाकी रह–जाय तो महाजन / को अख्तियार होगा कि नालिश नम्बरी करके कुल रुपया अपना / हम लोगों की जात व नीलाम– जायदाद मकफूला–व गैर–मकफूला / व मनकूला–व–गैर–मनकूला से वसूल कर लें / । इसमें हमको हमारे वारिसान कायम मुकाम को कोई उज्र न / होगा। आराजियात–सीर जो इस दस्तावेज में रेहन–होती है / उनके नम्बर इसके नीचे लिख–देते–हैं और यह भी / एकरार खास–करते–हैं कि बाद गुजर जाने मियाद के / मुतालबा भी कुल वसूल होने तक सूद रुपये का ।।।=) / सैकड़े माहवारी बिना उज्र अदा करेंगे और निस्बत सूद के / किसी किस्म का उज्र न–करेंगे। इसलिए यह दस्तावेज बतौर / रेहननामा के लिख दिया कि वक्त पर काम आवे व / सनद रहे फकत। 693

---- : 0 : ----

# अभ्यास — 82

## कुछ व्यवहारिक पत्र के नमूने

(1)

इलाहाबांद

ता0 21 जनवरी, 1938

महाशय जी,

मैंने आपके 'संसार चक्र' नाम की पुस्तकों का विज्ञापन आज के 'लीडर' अखबार में देखा है। यदि ये पुस्तक आप 2 ) में दे सकें तो कम से कम 5 पुस्तकें तुरन्त ही वी0पी0 करके पोस्ट आफिस द्वारा भेजने की कृपा करें। वी0 पी0 आते ही छुड़ा ली जायगी।

भवदीय

(2)

संसार चक्र कार्यालय,

मथुरा।

ता0 5 फरवरी सन् 38

श्री. महाशय जी,

आपका–कृपा–पत्र–मिला, उत्तर में निवेदन है कि आपके आर्डर के अनुसार आज दिन 'संसार चक्र' नाम की पुस्तक की 5 प्रतियाँ डाक वी0पी0 द्वारा भेज–दी–गई–हैं। इनवायस भेजी जा रही है। आशा–है पुस्तकें पहुंचते ही आप उसे छुड़ा लेंगे।

भवदीय

इसके आलावा नीचे के वाक्याशों को लिखो। पत्रादि के व्यवहार में अधिक काम आते हैं।

1. श्रीमान्, मान्यवर, पूज्यवर, महामान्यवर, महोदय, महाशय, श्रद्धास्पद, आयुष्मान, चिरंजीव, प्रिय महाशय।
2. आपका–दास, आपका–आज्ञाकारी, भवदीय, आपका–प्रिय–मित्र, तुम्हारा–एक–मात्र, आपका–हितचिंतक, कृपाकांक्षी, दर्शनाभिलाषी।
3. तुम्हारा पत्र कल–शाम–की–डाक से–मिला।
4. कृपा–पत्र–मिला, आपका–पत्र–मिला, तुम्हारा–पत्र–मिला, आपका कृपा पत्र प्राप्त हुआ, उत्तर में निवेदन है।
5. पत्र–मिला, उत्तर–में–निवेदन–है।
6. बहुत–दिनों–से आपका पत्र नहीं–आया क्या–कारण–है?
7. पत्र–मिला पढ़कर–हर्ष–हुआ।
8. यहाँ–सब–कुशल–है तुम्हारा कुशलक्षेम–ईश्वर–से–चाहता हूँ।
9. उत्तर शीघ्रातिशीघ्र भेजिए।
10. उत्तर लौटती–डाक–से–भेजिये।
11. मैंने आपको कई–पत्र–लिखे पर उत्तर एक–का–भी–न–मिला।
12. मुझे–इस–बात–का–हार्दिक–दुख–है कि मैं आपके पत्रों का यथा–समय–उत्तर–न–दे सका।
13. योग्य सेवा को–लिखियेगा।
14. आपको यह–जान–कर–प्रसन्नता–होगी।
15. परीक्षा में उत्तीर्ण होने–के–लिए मैं आपको बधाई देता हूं।
16. आपको यह–सूचना–देते–हुए मुझे कष्ट–हो–रहा है।
17. आशा है ऐसा–लिखने–के–लिए आप मुझे क्षमा–करेंगे।
18. मेरे योग्य–सेवा–कार्य–सदैव–लिखते–रहियेगा।
19. शेष–मिलने–पर, शेष–फिर–कभी, आज–यहीं–तक।
20. अंत–में आपसे इतना–ही–निवेदन–है।

--- : 0 : ---

# नेताओं तथा नगर व प्रान्तों के नाम

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | महात्मा–गाँधी | महात्माजी | जवाहरलाल नेहरू | सुभाषचन्द्र बोस | |
| 2 | मदनमोहन–मालवीय | रवीन्द्रनाथ टैगोर | राजेन्द्रप्रसाद | सरदार वल्लभ भाई पटेल | |
| 3 | अब्दुल गफ्फार खाँ | पुरूषोत्तमदास टंडन | आचार्य नरेन्द्र देव | अबुल कलाम आजाद | |
| 4. | तेज बहादुर सप्रू | चिंतामनी | श्रीनिवास शास्त्री | हृदय नाथ कुँजरू | |
| 5. | गोविंद वल्लभ पंत | श्रीकृष्ण | राजगोपालचार्य | विश्वनाथदास | |
| 6. | सत्यमूर्ति | भूलाभाई देसाई | न. बी. खरे | बी. जी. खेर | |
| 7. | मोहम्मद अली जिन्ना | शौकत अली | भाई परमानन्द | बैरिस्टर सावरकर | |

---- : 0 : ----

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | रायबहादुर | रायसाहब | राजा–साहब | खाँ–बहादुर | डाक्टर |
| 2. | माननीय | श्री | पंडित | बाबू | मौलाना |
| 3. | मिस्टर | मिसेज | मेसर्स | सर | राइट–आनरेबिल |

---- : 0 : ----

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 4. | शेगाँव. | वर्धा | इलाहाबाद | कानपुर | बनारस |
| 5. | कलकत्ता | मुम्बई | मद्रास | लखनऊ | लाहौर |
| 6. | देहली | अलीगढ़ | आगरा | देहरादून | नैनीताल |
| 7. | अजमेर | पटना | गया | पेशावर | अमृतसर |
| 8. | नागपुर | बरेली | मोगलसराय | जबलपुर | मुरादाबाद |
| 9. | संयुक्तप्रांत | मध्यप्रांत | सेन्ट्रल–इंडिया | मध्यप्रदेश | पंजाब |
| 10. | उड़ीसा | शिमला | हैदराबाद | मैसूर | करांची |
| 11. | सिंध | बंगाल | बिहार | फ्रांटियर–प्राविंस | |

नोट— किसी सज्जन तथा शहर के नाम आदि को संकेत लिपि में न लिखकर नागरी लिपि में इशारे मात्र से लिख लेना चाहिए पर बहुत प्रचलित नेताओं तथा नगरों के नाम यथानियम संकेतलिपि ही में लिखने में सुविधा होगी। इनके अलावा और नये—नये विभाग के प्रचलित शब्दों के संकेत स्वयं विद्यार्थीगण बनाकर अभ्यास कर सकते हैं। पुस्तक "शीघ्र लिपि प्रशासनिक शब्दावली" से भी सहायता प्राप्त की जा सकती है।

--- : 0 : ---

## अभ्यास—83

(1)

कुछ दिनों पहले श्री मूलाभाई—देसाई ने फेडरेशन के बाबत / राय प्रकट—करते—हुए—कहा—है कि वर्तमान अन्तर्राष्ट्रीय परिस्थिति / को ध्यान में रखते—हुए ब्रिटिश पार्लियामेंट हिन्दुस्तानियों की / इच्छा के खिलाफ फेडरेशन को जबरदस्ती नहीं लाद सकती। इस— / समय में भारतीय रजवाड़ों को देश की भलाई के—लिए / अपने—आपको फेडरेशन में शरीक होने—से—इन्कार—कर—देना— / चाहिये क्योंकि अब—तक कांग्रेस इनका सर्वथा विरोध कर—रही—है /। नहीं—कहा—जा—सकता—कि फरवरी के प्रथम सप्ताह— में / जो महत्वपूर्ण बैठक होगी उसमें कांग्रेस—वर्किंग—कमेटी फेडरेशन / के— सम्बन्ध—में किस नीति का अनुसरण करेगी।

इस अवसर— / पर पंडित जवाहरलाल—नेहरू, मिसेज—सरोजिनी—नायडू, भावी राष्ट्रपति / श्री सुभाष—चन्द्र—बोस, बाबू—राजेन्द्र—प्रसाद, सरदार—बल्लभ—भाई—पटेल, / मौलाना—अबुल—कलाम—आजाद, खान—अब्दुल—गफ्फार—खां, आचार्य कृपलानी, आचार्य— / नरेन्द्र—देव,

स्वामी सहजानन्द–सरस्वती, श्री जय–प्रकाश–नारायण / आदि वर्धा में सेठ जमुनालाल–बजाज के निवास–स्थान पर संभवतः / 3 तारीख तक पहुंच–जायेंगे। महात्मा–गाँधी–जी भी इस / समय शेगाँव से वर्धा आयेंगे। चूँकि इस बैठक का / एक मुख्य विषय 'फेडरेशन' होगा इससे आशा की–जाती–है / कि इसमें मद्रास के प्रधान मंत्री श्री राजगोपालाचार्य, माननीय / गोविन्द–वल्लभ–पंत, श्री बाबू श्री कृष्णसिंह, डाक्टर न0 वी0 खरे, श्री / विश्व–नाथ–दास, मिस्टर मोहनलाल–सक्सेना, सेठ / गोविन्द–दास आदि मुख्य–मुख्य कांग्रेसी कार्यकर्ता भी आमंत्रित / किये जायेंगे। खेद–है कि भिन्न–भिन्न कारणों से श्री / मदनमोहन–मालवीय, श्री सत्यमूर्ति, श्री बाबू पुरुषोत्तम–दास–टण्डन, हृदयनाथ–कुंजरू / इसमें भाग न ले सकेंगे। 245

(2)

(अ) मिस्टर मोहम्मद–अली–जिन्ना के भाषण का प्रत्युत्तर–देते–हुये / एक कांग्रेसी प्रमुख नेता ने लिखा था कि राष्ट्र निर्माण / के–लिए आजकल भारतवर्ष को महात्माजी और पं0 जवाहरलाल चाहिये / न कि भाई–परमानन्द, बैरिस्टर–सावरकर, मोहम्मद–अली–जिन्ना / और शौकत–अली। 42

(ब) दुख–का–विषय–है–कि तुच्छ मतभेद के कारण राइट– आनरेबिल / सर तेजबहादुर–सप्रू, डाक्टर सी0वाई0 चिन्तामणि, और श्री / श्रीनिवास–शास्त्री ऐसे मननशील और कुशल राजनीतिज्ञ कांग्रेस के बाहर–हैं। / 31

(स) बम्बई और यू0पी की सरकारों ने प्रस्ताव–पास–किया–है / कि भविष्य में किसी को रायबहादुर, राजा साहब, रायसाहब, खान / –बहादुर, सर इत्यादि के खिताब न दिये जायें। 28

––– : 0 : –––

# एक ही वर्ण से उच्चारण किये जाने वाले शब्दों के. विभिन्न संकेत

1. स्त्री शत्रु 2. अनुसार नजर
3. बार–बार बराबर बारम्बार
4. भूषण भाषण आभूषण भीषण
5. उपेक्षा पक्ष रक्षा अपेक्षा प्रतीक्षा प्रत्यक्ष अप्रत्यक्ष
6. बालक बालिका 7. कोतवाल कोतवाली
8. उपयुक्त उपर्युक्त उपरोक्त उपरान्त
9. हाकिम हुक्म हकीम 10. प्रान्त पूर्णतः
11. अधिक धोका धक्का 12. छात्र क्षेत्र
13. जमींदार जिम्मेदार जमानतदार
14. अकसर कसर कसीर कसूर केसर
15. इश्तहार इजहार असेसर 16. स्टैम्प स्तम्भ
17. विरोध विरूद्ध व्यर्थ
18. पश्चात् पश्चिम पश्चाताप पाश्चात्य
19. साहित्य सहायता सहित साहित्यिक
20. मुल्क मुलाकात मालिक मलिका
21. इनकार नौकर नौकरी नगर नागरिक
22. शस्त्र शास्त्र सशस्त्र शास्त्रार्थ
23. बजाय ब्याज विजय वाजिब गैरवाजिब
24. तत्पर तात्पर्य 25. निरबल आनरेबिल
26. स्कूल शकल साइकिल 27. शहादत सहयोग
28. युग योग्य अयोग्य योग्यता उपयोग

नोट– इसके अलावा जब और भी ऐसे ही शब्द आयें जिनके पढ़ने में असुविधा हो तो विद्यार्थियों को चाहिए कि वे एक ही वर्णों से उच्चारण होने वाले विभिन्न शब्दों के अलग–अलग संकेतों को बनाकर नोट कर लें और फिर उन्हीं संकेतों द्वारा उन शब्दों को लिखा करें। ऐसा करने से अनुवाद करने की कठिनाई दूर हो जायेगी। ऐसे शब्दों की वृहत् सूची "हिन्दी–संकेत–लिपि–सार" नामक पुस्तक में दी हुई है।

## अभ्यास – 84

(अ) गत वर्ष गर्मी की छुट्टियों में मैंने भारतव्यापी भ्रमण किया/था और बहुत से मुख्य–मुख्य स्थानों को देखा। उसमें/ से कुछ–ये हैं:– बम्बई, कराँची, अजमेर, अलीगढ़, लाहौर, अमृतसर,/ नैनीताल, शिमला, पेशावर, देहरादून, दिल्ली, आगरा, इलाहाबाद, मुगलसराय, बनारस, पटना,/कलकत्ता, जबलपुर, नागपुर, हैदराबाद, मैसूर, पूना, लखनऊ, कानपुर, बरेली, मुरादाबाद,/ अजंता और अलोरा की गुफायें और मद्रास। 57

(ब) इस समय 11 प्रान्तों में से बम्बई प्रान्त, संयुक्त–प्रान्त,/ मध्य–प्रान्त, मद्रास प्रान्त, बिहार–प्रान्त, उड़ीसा प्रान्त, और/फ्रान्टियर–प्राविन्सेस यानी सीमाप्रांत में कांग्रेस–मन्त्रिमण्डल बने–हैं परन्तु/ कांग्रेस का बहुमत न–होने–से बाकी के चार प्रान्त/ यानी बंगाल, पंजाब, आसाम और सिंध में–गैर कांग्रेसी मंत्रिमण्डल/ ही कायम–हुए–हैं। 54

(अ) पंडित-जवाहरलाल-नेहरू ने अस्थाई-सरकार के उपाध्यक्ष तथा/प्रधानमन्त्री के हैसियत से जो भाषण ब्राडकास्ट किया-है/उसमें देश-विदेश की अनेक समस्याओं का उल्लेख किया-/ गया है - और बतलाया गया है कि राष्ट्रीय-सरकार की उनके सम्बन्ध/में क्या नीति-होगी।

नेहरू-जी अंतर्राष्ट्रीय विषयों के/ प्रकाण्ड पंडित है और नई सरकार के अन्तर्गत परराष्ट्र-मन्त्री भी है/ अतः यह उचित ही था कि अंतराष्ट्रीय संगठन तथा/ विश्व-शान्ति के सम्बन्ध - में वे स्पष्ट-रूप-से स्वाधीन भारत/का दृष्टिकोण प्रकट कर-दें। उन्होंने घोषित किया-है कि स्वतन्त्र/राष्ट्र की हैसियत से हम अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलनों में भाग लेंगें /। हम अपनी स्वतन्त्र नीति ग्रहण करेंगें, किसी दूसरे राष्ट्र के/हाथ की कठपुतली होकर काम नहीं-करेंगें। उन्होंने यह-भी/-कहा- है-कि हम गुटबन्दी और दलबन्दी से अपनी/को अलग-रक्खेगें। उस दलबन्दी से जिसके कारण अतीत में/विश्व-युद्ध हुए है और जो पहले से भी-बड़े/ पैमाने पर पुनः हमें विनाश की ओर ले-जा-सकती है। / शांति और स्वतन्त्रता दोनों अभिभाज्य है। किसी एक देश के/ लोगों को स्वतन्त्रता से वंचित रखने से दूसरे देश की/स्वाधीनता खतरे में पड़-सकती है-और फिर संघर्ष एवं/युद्ध खड़ा हो-सकता-है। अतः स्वतन्त्र भारत सभी देशों/को स्वाधीन बनाने का पक्ष-लेगा। नेहरू-जी ने स्पष्ट/शब्दों में घोषित-किया-है-कि हम परतन्त्र देशों तथा/उपनिवेशों की स्वाधीनता में विशेष-रूप-से दिलचस्पी लेंगें। सभी/जातियों को जीवन में उन्नति करने-के-लिए समान सुविधायें/ प्राप्त होनी-चाहिए। जातीय श्रेष्ठता के सिद्धान्त को भारत कभी/स्वीकार-नहीं-कर-सकता चाहे जिस रूप में वह लागू/किया-जाता-हो।

(ब) भारतवर्ष में अस्थाई राष्ट्रीय-सरकार यानी इन्ट्रीम-गवर्नमेंन्ट की स्थापना होते-ही/ और वैदेशिक-विभाग नेहरू-जी जैसे सर्वमान्य नेता के/ हाथों में आते ही हमारे देश ने संसार के अन्य/देशों से स्वतन्त्र सम्बन्ध स्थापित करने की ओर ध्यान दिया-है।/अब-यह-आवश्यक नहीं-है-कि भारत भी संसार/के किसी देश से ठीक वैसा ही सम्बन्ध-रक्खे जैसा/कि उसके और ब्रिटेन के बीच हो। भारत न-केवल / ब्रिटेन और रूस से बल्कि ऐसे सभी देशों से मित्रता-/पूर्ण सम्बन्ध चाहता-है जो संसार में युद्ध और रक्तपात/नहीं बल्कि शांति और सन्तोष का साम्राज्य स्थापित होते/देखना-चाहते-हैं।



सं० लि० (1972)/20

आज विश्वशांति के-लिए यूरोप तथा अमेरिका के/राजनीतिज्ञ जिस दृष्टिकोण से प्रभावित-है उसमें तथा नेहरू-जी/के दृष्टिकोण में महान अन्तर है। नेहरू जी ने/बता-दिया-है कि स्वाधीन भारत यूरोप तथा अमेरिका के/वर्तमान राजनीतिज्ञों की कूटनीति सहन नहीं - करेगा। वह साम्राज्यशाही का घोर / विरोध करेगा और सच्चे अर्थों में विश्व-शांति स्थापित-करने-के-लिए-/दूसरे राष्ट्रों से मिल-कर काम-करने-के लिए-तैयार-होगा।/वह ब्रिटेन, अमेरिका और रूस तीनों से घनिष्ठता और मैत्री/भाव बढ़ाएगा लेकिन ऐशियाई देशों से विशेषकर/पास-पड़ोस के देशों से घनिष्ठ सम्बन्ध स्थापित-करेगा। हमारा/-ख्याल-है-कि अन्तर्राष्ट्रीय मामलों के सम्बन्ध में/पं० नेहरू ने भारत की ओर से जो दृष्टिकोण प्रकट किया-है/वह राष्ट्रवादी भारत का लोकमत प्रकट-करता-है और/यह विश्वास उत्पन्न करता-है कि-जिस समय भारत इस/दृष्टिकोण को लेकर शांति सम्मेलन अथवा अन्य किसी अन्तर्राष्ट्रीय-सम्मेलन / में भाग-लेगा तो दूसरे देशों के राजनीतिज्ञों पर/ उसका काफी प्रभाव पड़ेगा और वे मौजूदा रवैया छोड़ कर / सच्ची शांति स्थापित करने की दिशा में अग्रसर होंगें।

## अभ्यास - 86

(अ) नेता-जी श्री-सुभाषचन्द्र-बोस ने आजाद-हिन्द-फौज या/इंडियन-नेशनल-आर्मी का निर्माण-करके आजादी की जो तीव्र/लहर लहरा-दी-है वह केवल भारतवर्ष के लिए ही/नहीं बल्कि संसार की समस्त विजित देशों की प्रजा में / नवीनतम स्फूर्ति और जागृति पैदा-कर-रही-है। इसकी जितनी / भी बड़ाई की-जाय वह कम-है। यह जन-क्रांति / भारत के अन्दर बच्चों-बच्चों के मुंह पर जय-हिन्द के / नारों से गूंज-रही-है।

इसके-लिए आपने भारतवर्ष / के बाहर यानी रूस, जर्मनी, जापान, इटली, चीन, श्याम, मलाया, / और बर्मा के अन्दर कुछ चुने-हुए देशभक्तों को लेकर/सेनायें भी तैयार-की-है। जिनमें से मुख्यतः नवयुवकों की/सेनाओं के नाम सुभाष-ब्रिगेड, जवाहर-ब्रिगेड तथा नवयुतियों की/सेनाओं के नाम झांसी-की-रानी-रेजिमेंट आदि रखा गया है।/इसके संचालक क्रमशः, केप्टन शाहनवाज खां, केप्टन सहगल तथा/महिलाओं की सेना की प्रधान-सेना-नेत्री कुमारी लक्ष्मी हैं।/इन सब के कमाण्डर हमारे पूज्य 'नेता-जी' है।

अभी-/हाल-में ब्रिटिश -सरकार ने इन लोगों के खिलाफ मुकदमा

भी/चलाया-था। मगर इन लोगों की अटूट, देशभक्ति के / कारण इन लोगों को बेदाग छोड़ना-पड़ा। आज दिन/हमारी अखिल-भारतीय कांग्रेस-कमेटी भी आजाद-हिन्द-फौज को/भारतवर्ष के अन्दर वही स्थान देना-चाहती-है जो/ कि इस समय अंग्रेजी फौज का है।

अतः नेता जी/का यह सराहनीय कार्य भारतवर्ष तथा संसार के इतिहास में/स्वर्ण-अक्षरों से लिखा जायगा ! जय हिन्द !

(ब) नेता-जी श्री-सुभाष-बोस के सम्बन्ध-में इधर कुछ-/समय से अफवाहों और अटकलबाजियों का बाजार उतना गरम हो-/उठा-है-कि शायद ही कोई दिन जाता-है जब/उनके बारे में कोई-न-कोई नया समाचार प्रकाशित न-/होता-हो। इनकी मृत्यु के समाचार सही है या-नहीं/ यह प्रश्न तो अब पीछे-पड़-गया और जितनी /बातें नई कही-जाती-हैं उनसे यही निष्कर्ष निकलता-है/ कि नेता जी तो जीवित-हैं-ही।/अब-तो/ वे कहां-हैं और कब प्रकट होंगें यही आज-कल की चर्चाओं का मुख्य विषय बन-गया है। कोई उन्हें अपने देश/में ही, कोई चीन में और कोई सीमा-प्रान्त से आगे / कबीलों के क्षेत्र में ही बतलाया-है। इस-प्रकार की अफवाहें/फैलाना नेता-जी के रहस्यपूर्ण, साहसी और निर्भीक व्यक्तित्व के / अनरूप ही है और यदि इनसे हम किसी परिणाम-पर / पहुंचते-हैं तो यह केवल इतना-ही-है कि श्री-/सुभाष-बोस के जीवित होने में अब सन्देह की गुंजाइश-/नहीं-है और उनके स्वदेश में प्रकट होने का समय/अब निकट आ-गया-है।

नेता जी का भारत से / जाना उतना अलौकिक नहीं-रह-जाता जितना कि अब उनका/प्रत्यक्ष होना रहस्यपूर्ण है।

## अभ्यास-87

राष्ट्रभाषा हिन्दी का स्वरूप वही होगा जिसमें समस्त भारतवर्ष/के निवासी सुगमता से अपने विचारों को व्यक्त कर-सकेंगें। जो/-लोग यह-कहते-हैं कि राष्ट्रभाषा से संस्कृत शब्दों / का अधिक-से-अधिक बहिष्कार किया-जाना चाहिए वे कदाचित / यह-बात भूल-जाते-हैं-कि वर्तमान-समय की अधिकांश / प्रान्तीय भाषाएं संस्कृत से ही निकली-हैं और इसलिए स्वभावतः / इनमें संस्कृत के शब्द बहुलता से पाये-जाते-हैं। ऐसी/-अवस्था में अधिकांश भारतवासियों के लिए अन्तर्प्रान्तीय भाषा के रूप-/में ऐसी ही भाषा अधिक ग्राह्य और सुविधाजनक होगी जिसमें / संस्कृत के शब्द काफी हों। हमें दुख-के-साथ-कहना-/पड़ता-है कि

जो-लोग बनावटी हिन्दुस्तानी भाषा का निर्माण-/करना-चाहते-हैं और इस बात-पर जोर-देते-हैं/कि उनमें बोल-चाल के सरल शब्दों का ही प्रयोग हो/वे साम्प्रदायिकता के आधार-पर राष्ट्रभाषा की समस्या हल करना-/चाहते-हैं। जैसे राजनीतिक क्षेत्र में अल्प सल्पसंख्यकों को/ पीछे ढकेल कर केवल मुस्लिम-लीग को महत्त्व-दिया-गया-है/और उसके साथ समझौता करने का प्रयत्न किया-जाता है।/ इसी-तरह भाषा के क्षेत्र में केवल उर्दू वालों / के साथ समझौता-करने की आवश्यकता समझी-जाती है। अन्य/प्रान्तीय भाषा-भाषियों कि सुविधा-असुविधा का उनका ख्याल-नहीं-/किया-जाता जितना कि उर्दू वालों का। मुसलमान कैसी राष्ट्रभाषा / स्वीकार-कर-सकेंगें इसी-पर हिन्दुस्तान के सब हिमायती अपना/ध्यान केन्द्रित करते-हैं। वे यह देखने का प्रयास/नहीं-करते-कि वे जैसी कृत्रिम भाषा बनाने का प्रयत्न-कर-/रहे हैं उनको समझने, लिखने और बोलने में अनेक प्रान्तों/की जनता को बड़ी कठिनायी-होगी। अतः साम्प्रदायिकता के आधार पर / राष्ट्र-भाषा के लिए कृत्रिम हिन्दुस्तानी भाषा का विकास करने / का प्रयत्न त्याग-कर हिन्दी को ही अन्तर्प्रान्तीय काम के/-लिए अग्रसर-करना-चाहिए और उसे ही राष्ट्रभाषा के रूप/-में स्वीकार-करना-चाहिए।

हिन्दुस्तानी न-तो कोई भाषा है/और न उसका कोई साहित्य है। गूढ़ विषयों को व्यक्त/करने की क्षमता हिन्दुस्तानी में नहीं आ-सकती। विज्ञान, अर्थशास्त्र/तथा राजनीति आदि विषय पर जो ग्रन्थ लिखे-जायेंगें उसमें/संस्कृत शब्दों का ही आश्रय लेना-पड़ेगा। अतः हिन्दुस्तानी के/विकास का प्रयत्न-करना शक्ति का अपव्यय करना-होगा। उससे/ राष्ट्रभाषा की समस्या कभी-हल-नहीं-होगी। दो लिपियों का/ सीखना अनिवार्य करना बच्चों पर अनावश्यक-रूप-से एक भारी बोझ / लादना-होगा। इससे बच्चों की शक्ति और समय का क्षय होगा।/ किसी एक अल्पसंख्यक सम्प्रदाय के तुष्टीकरण-के-/लिए उसकी अवैज्ञानिक लिपि को लेकर देश भर के लोगों पर / लादना कभी उचित नहीं-कहा-जा-सकता। राष्ट्रीय दृष्टिकोण से / लिपि की समस्या को हल करने का मार्ग यह-है/ कि राष्ट्रभाषा के-लिए केवल वही लिपि स्वीकार-/की-जाय जो वैज्ञानिकता तथा सुगमता की दृष्टि से सर्वश्रेष्ठ/हो। चूंकि यह प्रमाणित हो-चुका-है-कि देवनागरी अन्य/सभी लिपियों से अच्छी-है अतः राष्ट्रभाषा के-लिए उसी/का सर्वत्र प्रचार होना-चाहिए।

**जय हिन्दी ! जय देवनागरी !!**

## सैद्धांतिक प्रश्नों की रूप रेखा

परीक्षार्थियों की सुविधा हेतु नीचे संकेत-लिपि के सिद्धांतों के आधार पर कुछ प्रश्न दिये जा रहे हैं। परीक्षार्थियों को चाहिए कि वे उनका अच्छी तरह अभ्यास करले ताकि परीक्षा के समय किसी प्रकार की असुविधा न उठानी पड़े।

शिक्षकों को चाहिए कि वे इसी प्रकार के और भी प्रश्न विद्यार्थियों को अभ्यस्त करा दें ताकि विद्यार्थी-वर्ग इसका पूरा-पूरा लाभ उठा सकें।

### प्रश्न

1. संकेत-लिपि (आशुलिपि) अथवा त्वरा लेखन से क्या मतलब समझते हो ? समझा कर लिखिये।

**व्यंजन**

2. संकेत-लिपि में व्यंजनों के चिन्हों को किस आधार से निर्धारित किया गया है ? उदाहरण सहित उत्तर दीजिये।
3. व्यंजनों को मिलाते समय किन किन बातों का विशेष ध्यान रखना चाहिए तथा उनके स्थान निर्धारित करने के क्या नियमादि है ? उदाहरण देकर लिखिए।
4. वक्र तथा सरल व्यंजन रेखाओं में ल, र, म तथा न, आदि के मिलाने के क्या नियम हैं ? उदाहरण सहित उत्तर दीजिए।

**स्वर**

5. स्वर लगाने के क्या नियम हैं और उनके कौन-कौन से स्थान रेखाओं के विचार से नियत हैं ? उदाहरण सहित उत्तर दीजिये।
6. हलके बिन्दु तथा हल्के डैस व मोटे बिन्दु तथा मोटे डैस के स्वरों के अन्तर को उदाहरण सहित समझा कर लिखो।
7. दो व्यन्जनों के बीच स्वर लगाने का क्या नियम है ? उदाहरण देकर लिखो।

**तवर्ग**

8. तवर्ग के दांयें बांयें से क्या मतलब समझते हो ? उदाहरण सहित उत्तर दो।
9. निम्नलिखित व्यन्जनों के बाद कौन सा तवर्ग प्रयोग होगा ?

(1) चवर्ग, र (नी), स (बा), ह (ऊ० नी०), न, व,य, और ल (नी० ऊ०)

(2) कवर्ग, पवर्ग, य, र, (ऊ), न, स (दा) और

(3) टवर्ग, तवर्ग और म न

**स, न, का प्रयोग**

10.. निम्न व्यन्जनों के बाद कौन सा 'स' का प्रयोग होगा ?

(1) कवर्ग, तवर्ग (बा), य, व, स (बा), ह (नी० ऊ०), ल (नी० ऊ०) और न, म

(2) टवर्ग, चवर्ग, पवर्ग, र (नी० ऊ०)

11. निम्न व्यन्जनों के बाद कौन सा 'म-न' का प्रयोग होगा ?

1. चवर्ग, टवर्ग, पवर्ग, तवर्ग (बा), य, व, ह, (ऊ०नी०) और ल (नी० ऊ०)

२. तवर्ग (दा), स (दा० बा०), र (नी० ऊ०), कवर्ग तथा म, न।

**धारा प्रवाह**

12. संकेत-लिपि का मूल तत्व "धारा प्रवाह तथा बिना रुकावट के लिखना है" इनसे आप क्या मतलब समझते हैं ? विस्तार पूर्वक लिखिये।

**शब्द-चिन्ह**

13. 'शब्द चिन्ह' से आप क्या मतलब समझते हैं ? इनका संकेत-लिपि में क्या महत्व है समझा कर लिखिए।

**स-श-ज़ वृत**

14. 'स' वृत के सरल और वक्र रेखाओं में मिलाने के क्या नियम हैं ? उदाहरण देकर लिखो।

15. 'स' वृत के आरम्भ, अन्त तथा बीच में प्रयोग होने पर मात्रायें तथा स्वर आदि लगाने का क्या नियम है ? उदाहरण सहित लिखिये।

16. यदि आरम्भ में अ, अः, और अन्त में ई की मात्रा आये तो 'स' वृत का प्रयोग का क्या नियम है, उदाहरण सहित उत्तर दीजिये ?

१७. किन-किन परिस्थितियों में 'स' वृत्त न लगाकर पूरा लिखा जाता है ? सोदाहरण लिखिये।

**सर्वनाम**

18. सर्वनाम से क्या समझते हो तथा उनको किन चिन्हों का आधार मान कर निर्मित किया गया है ? लिखिये।

## त-न-र तथा ल के आँकड़े

19. 'त' आँकड़े के प्रयोग से क्या मतलब समझते हो ? इसका कहाँ-कहाँ पर तथा क्यों प्रयोग होता है ? उदाहरण देकर लिखो।
20. 'न' आँकड़े के प्रयोग से क्या मतलब समझते हो ? इनका कहाँ-कहाँ पर तथा क्यों प्रयोग होता है ? उदाहरण सहित उत्तर दो।
21. 'र' आंकड़े के प्रयोग से क्या मतलब समझते हो ? इसका कहाँ-कहाँ क्यों प्रयोग होता है ? उदाहरण सहित उत्तर दो।
22. 'ल' आंकड़े के प्रयोग से क्या मतलब समझते हो ? इनका कहाँ-कहाँ पर क्यों प्रयोग होता है ? उदाहरण सहित उत्तर दो।
23. त - न - र तथा ल आंकड़ों के अन्तर को उदाहरण सहित समझा कर लिखो।
24. त - न - र तथा ल आंकाड़ों में स्वर तथा मात्रा आदि लगाने का क्या नियम है ? उदाहरण सहित स्पष्ट करो।
25. स्थ - स्त तथा दार, धार या त्र के आँकड़े के अन्तर को समझा कर लिखो ?
26. म्प - म्ब आदि के प्रयोग होने पर किस नियम का पालन किया जायेगा उदाहरण सहित लिखिये।

## र-ल के ऊपर नीचे का प्रयोग

27. 'र' नीचे या ऊपर प्रयोग होगा जबकि

    1. 'र' अकेला व्यन्जन हो, 2. 'र' के पहले कोई वृत या आँकड़ा न हो, 3. 'म-न' के पहले तथा 4. अगर 'र' पहिला अक्षर है और स्वर पहिले हो ? उदाहरण सहित लिखिये।

28. उदाहरण सहित लिखो कि 'ल' ऊपर या नीचे का प्रयोग होगा जबकि

    (1) 'ल' किसी शब्द में पहला अक्षर हो,

    (2) 'ल' किसी शब्द में अन्तिम अक्षर हो,

    (3) 'ल' किसी शब्द के मध्य में आया हो।

## प-ब-ज और ह के आँकड़े

29. प, ब, ज, और ह के आँकड़े के सम्बन्ध में जो कुछ जानते हो उदाहरण सहित समझा कर लिखो।

## द्वि-त्रि-ध्वनिक मात्राएं

30. द्विध्वनिक तथा त्रिध्वनिक मात्राओं से क्या मतलब समझते हो समझा कर उदाहरण सहित लिखो।

## अर्द्ध व्यंजन

31. अगर किसी व्यन्जन को उसकी साधारण लम्बाई का आधा कर दिया जाय तो उसका क्या मतलब निकलता है ? उदाहरण सहित समझा कर लिखो।

## दुगने व्यंजन

32. अगर किसी व्यन्जन को उसकी साधारण लम्बाई का दुगना कर दिया जाय तो उसका क्या मतलब होगा उदहारण सहित समझा कर लिखो।
33. अगर 'न' को मोटा कर उसकी साधारण लम्बाई का दुगना कर दिया जाय तो उसमें क्या लगा हुआ पढ़ा जायगा ? उदाहरण दो।

## व और य के आँकड़े

34. व और य के आँकड़े का संक्षिप्त वर्णन उदाहरण सहित करो।

## षण, क्षण और श

35. षण, क्षण, शन के आँकड़े के प्रयोग को समझा कर लिखो।

## स्वर लोप करने के नियम

36. 'स्वर लोप करने के नियम' से क्या मतलब समझते हो ? उदाहरण सहित उत्तर दो।

## कटे हुए व्यंजन

37. अगर किसी शब्द में कटे हुए व्यंजन का प्रयोग आदि या अन्त में होता है तो बिना काटे काम चल जाता है ? प्रमाणित करो।

## क्रिया

38. सकर्मक तथा अकर्मक क्रियाएं क्या है तथा उनके संकेत-लिपि में लिखने के क्या नियमादि हैं ? उदाहरण सहित लिखिये।
39. क्रियाओं के भूतिकाल, वर्तमान तथा भविष्यत काल के लिखने के क्या नियमादि हैं उदाहरण देकर लिखो।
40. क्रियाओं में 'दूंगा' 'हो रहा है' तथा 'त' के प्रयोग को उदाहरण देकर लिखो।

41. क्रियाओं को अगर 'ड, र, क, प, ल' तथा 'प-स (वृत्त)' से काट दिया जाय या उसके पास लिखा दिया जाय तब कौन सा शब्द और जुड़ा हुआ पढ़ा जायगा ? उदाहरण सहित लिखो।

**संधि**

42. संधि के क्या नियम हैं उदाहरण सहित लिखो।

**संख्या वाचक संकेत**

43. निम्नलिखित अंकों को संकेत लिपि में अंकित करिये :- दूसरा, चौथा, आठवाँ, दोनों, सातों, दुगना, छः सौ, सात हजार, आठ लाख, पाँच करोड़, 3 अरब दस हजार, दस लाख, दस करोड़, दस अरब, दस खरब, आदि।

**विराम**

44. अर्ध विराम, दोहराने का चिन्ह, बातचीत के ढंग का चिन्ह, पूर्ण विराम आदि का चिन्ह लिखने के क्या नियम हैं ? उदाहरण देकर लिखो।

**वाक्यांश**

45. वाक्यांश बनाने के लिए किन-किन नियमों का पालन किया गया है ? उदाहरण देकर लिखो।

**वर्णाक्षरों से काटना**

46. शब्दों का वर्णाक्षरों से काटने का क्या मतलब समझते हो कम से कम चार उदाहरण प्रस्तुत करो।

**जुट शब्द**

47. जुट-शब्द क्या है ? इससे क्या मतलब समझते हो ? कम से कम चार उदाहरण प्रस्तुत करो।

***नोट :- अध्यापकगण इसी तरह के और भी बहुत से प्रश्न स्वयं गढ़ कर विद्यार्थियों को अभ्यास कराने के लिए दे सकते हैं।***

-O-

## पुनः शीघ्र-लिपि लेखकों से

पहले ही आरम्भ के पृष्ठ 14 में दिये हुए पाठ 'विद्यार्थियों से निवेदन' के अन्तर्गत बताया जा चुका है कि एक कुशल शीघ्र-लिपि-लेखक बनने के लिए किन-किन बातों का होना आवश्यक है। लेकिन यहां पुनः कुछ और विशेष आदेश दिये जा रहे हैं जो कि कुशल शीघ्रलिपि लेखक बनने में विशेष सहायक हैं इनका ध्यानपूर्वक अवलोकन करना चाहिए।

1. आरम्भ से ही नोटबुक पर लिख कर अभ्यास करना चाहिएं तथा लेखनी को बहुत जोर देकर नहीं पकड़ना चाहिए। बदन का बोझ कभी भी कापी या टेबिल पर नहीं डालना चाहिए।

2. प्रतिदिन निश्चित समय पर निश्चित अवधि तक अभ्यास अवश्य करना चाहिये। बीच-बीच में अन्तर देकर किया गया अभ्यास कभी-भी लाभप्रद नहीं होता। कम से कम दो घन्टा का समय प्रतिदिन अवश्य दिया जाना चाहिए।

3. आरम्भ से ही संकेत-लिपि की रेखाओं का अभ्यास संभाल कर करना चाहिए। आरम्भ में बिगड़ी हुई रेखा फिर कभी नहीं सुधरेगी और गति में लिखते समय बड़ी कठिनाइयों का सामना करना पड़ेगा। बिगड़ी हुई रेखाओं के कारण संकेत शुद्ध नहीं बन पाते अतः इनको पुनः नागरी लिपि में अनुवाद करने में दिक्कत होती है। स्वच्छता पर भी विशेष ध्यान देना चाहिए।

4. रेखाओं तथा संकेतों को लिखते समय हमेशा नियमों के पालन, धारा प्रवाह तथा सुचारूता का ध्यान अवश्य रखना चाहिए। रेखाओं की लम्बाई, छोटाई, पतली, मोटी वृत्तों एवं आँकड़ों के छोटे बड़े आदि पर भी विशेष ध्यान देना चाहिए अन्यथा इससे सदैव हानि होने का डर रहता है तथा संकेत अशुद्ध हो जाते हैं जो कि अनुवाद करने में भ्रम पैदा करते हैं। संकेत अनावश्यक रूप से बड़े भी न बने इसका भी ध्यान रखना चाहिए कारण इनके बड़े बनने से स्थान व समय अधिक लगता है। संकेतों को पास पास लिखना अधिक लाभप्रद है।

5. शब्द-चिन्हों, संक्षिप्त-चिन्हों, सर्वनामों, वाक्यांशों तथा एक ही वर्ण से उच्चरित होने वाले विभिन्न संकेतों आदि को अच्छी तरह से आजिह्य कर लेना चाहिए। जिनकी लेखनीय से जितनी जल्दी और जितना ही अधिक निस्तृत होगा उतना ही अधिक सफल लेखक वह बन सकेगा। वक्तृता लिखते समय जो शब्द आसानी से न लिखे जा सकें उन्हें याद करने के लिए बार-बार लिखकर अभ्यास करना चाहिए।

6. अभ्यासों को तो इतना अधिक सिद्धहस्त करना चाहिए कि वक्ता के मुख से वक्तृता निकलते ही बिना सोचे ही लिख जाना चाहिए अन्यथा वक्ता बहुत दूर निकल जायेगा तथा फिर उसे पकड़ना बहुत ही कठिन है। छूटी हुई वक्तृता फिर अपूर्ण ही रह जायेगी। वक्तृता लिखते समय एकाग्र चित्त होकर लिखना चाहिए। वक्ता की आवाज या उच्चारण पर विशेष ध्यान देना चाहिए। अगर किसी विशेष विषय की वक्तृता लिखनी हो तो पहले उस विषय के आवश्यक शब्दों का अभ्यास कर लिया जावे तो और भी अच्छा होगा।

**7. शीघ्र लिपि में गति बढ़ाने का नियम :-**

उपरोक्त जितने भी नियम दिये है वे सब शीघ्र लिपि में गति बढ़ाने में बहुत ही सहायक हैं तथा गति भी काफी बढ़ती है लेकिन निम्न प्रकार से अभ्यास करने पर गति में विशेष वृद्धि होगी तथा लेखक एक कुशल शीघ्र-लिपि लेखक बन सकेगा।

"पुस्तक में दिये हुए अभ्यासों का खूब अच्छी तरह से लिखकर मनन करना चाहिए। हर एक अभ्यासों को कम से कम 10-10 बार बोलवाकर लिखना चाहिए। बोलवाने का नियम यह होना चाहिए कि पहली बार अभ्यास एक निश्चित गति से, जिससे कि आप आसानी से लिख सकें, बोलवाकर लिखे। ऐसा करने पर जिन शब्दों के संकेतों पर हाथ जरा भी रूके उन्हें लिखकर याद कर लेवे। पुनः उसी अभ्यास को उसी गति से बोलवा कर लिखें। अब की ऐसा करने पर किसी भी संकेत पर हाथ नहीं रुकेगा। पुनः इसे अनुवाद कर के बोली हुई वक्तृता से मिलान कर लेवें। पुनः तीसरी बार, चौथी बार आदि ऊपर बताये हुए नियम के अनुसार बोलवाते जायें और हर बार बोलने की गति में वृद्धि कम से कम 5-5 शब्द प्रति मिनट की, लगातार कराते जावें। इस तरह 10-12 बार अभ्यास अवश्य करें। बीच में जिन संकेतों पर हाथ रुके उन्हें अवश्य लिख कर याद करते जावें। इससे गति अवश्यक बढ़ेगी। जब पुस्तक में दिये हुए अभ्यास समाप्त हो जावें तो बाहर से किसी भी हिन्दी की सरल पुस्तक अथवा अखबार से ऊपर दिये गये नियमों के आधार पर बराबर अभ्यास करते जावें।" किसी भी अभ्यास को उतनी बार अवश्य अभ्यस्त कर लेना चाहिए जब तक कि वह गति के साथ बिना किसी हिचक के लिखा जा सके। इनका अनुवाद भी अवश्य कर लेना चाहिए जिससे जो कुछ भी अशुद्धियां हों वे सुधारी जा सकें। ऐसा करने से गति में विशेष वृद्धि होगी।

उपरोक्त विधि से अभ्यास करने के उपरान्त आम सभाओं आदि से जाकर वहां पर दिये गये भाषण आदि को भी लिखना चाहिए और उसका अनुवाद करना चाहिए। ऐसा करने से सभा आदि के भाषणों को लिखने की आदत पड़ेगी तथा हिचक भी छूटती जायेगी।

इस प्रकार जो भी अभ्यास आप करें उनमें जो भी नये शब्द आ जायें उनकी रेखाओं आप स्वयं नियमानुसार - सुचारूता और धाराप्रवाह को ध्यान रखते हुए - गढ़ कर उनका अभ्यास करें। बनायी हुई रेखाओं को अलग कापी पर नोट करते जावें और भविष्य में आप उन शब्दों को अपनी गढ़ी हुई रेखाओं के अनुसार लिख कर अनुवाद करें। इससे भी गति बढ़ाने में काफी मदद मिलेगी।

गति बढ़ाने में 'हिन्दी-संकेत-लिपि वाक्याँश कोष' तथा 'हिन्दी संकेत लिपि सार' नामक पुस्तक भी विशेष सहायक है। इस सम्बन्ध में गति बढ़ाने हेतु "शीघ्र-लिपि पत्रिका" का प्रकाशन हो रहा है। इससे बराबर पाठकगण लाभ उठा रहे हैं। सरकारी तथा गैर सरकारी प्रशासनिक शब्दों का संग्रह "शीघ्र लिपि प्रशासनिक शब्दावली"भी प्रकाशित हो चुकी है।

इसके अतिरिक्त अन्य सहायक पुस्तकों के प्रकाशम का भी प्रबन्ध किया जा रहा है।

शीघ्र लिपि सम्बन्धी कोई कठिनाई हो तो आप निम्न पते पर जवाबी पोस्टकार्ड अथवा लिफाफा को भेजते हुए अपनी कठिनाई दूर कर सकते हैं :-

पताः

**गया प्रसाद अग्रवाल**

**श्री विष्णु आर्ट प्रेस**

**ऋषि कुटी, 332/257, चक, इलाहाबाद-211003**

-o-

संदर्भ संख्या वि० **61/2001**

## विशेष

उपरोक्त संख्या को लिखते हुए जो पाठकगण शीघ्र लिपि सम्बन्धी अपनी कठिनाइयाँ या समस्यायें हमें लिखेंगें हम उनको हल करने की पूरी कोशिश करेंगें। जवाब के लिए जवाबी लिफाफा या पोस्टकार्ड अवश्य भेजना होगा। जो सज्जन घर पर आकर पूछना या समझना चाहेंगें उनको बराबर बिना किसी प्रकार का शुल्क लिए समझाया या बताया जायगा।

निवेदक

**गयाप्रसाद अग्रवाल**

**लेखक-प्रकाशक**

---





---

# शीघ्र लिपि हेतु महत्वपूर्ण जानकारी

कोई व्यक्ति शिक्षा के साथ-साथ आर्थिक रूप से सुदृढ़ होने पर ही आज समाज में इज्जत पाता है। व्यक्ति को किसी व्यवसायिक कला का ज्ञान होना समय की मांग है।

रोजगार क्षेत्र में 'स्टैनोग्राफी' (शीघ्र लिपि लेखन) एक ऐसी विद्या है जिसके निरन्तर अभ्यास के परिणाम स्वरूप कोई भी युवा बड़ी ही आसानी से नौकरी पा सकता है। देश भर में फैले सभी प्रकार के सरकारी अथवा गैर-सरकारी संस्थानों में स्टैनोग्राफर की बहुत ही आवश्यकता है।

भारत सरकार ने स्टैनोग्राफर को तृतीय श्रेणी का कर्मचारी मान है। इनका वेतन साधारण लिपिकों से ज्यादा होता है।

भारत सरकार की सेवा हेतु एक स्टैनोग्राफर (शीघ्र लिपि लेखन) की अधिकतम आयु सीमा पच्चीस वर्ष निर्धारित की गयी है। इस पद के लिए शैक्षिक योग्यता हाईस्कूल है। जबकि गैर-सरकारी क्षेत्रों में स्नातक युवाओं की प्राथमिकता दी जाती है।

स्टैनोग्राफी का प्रशिक्षण जगह-जगह खुले हुए निजी संस्थानों द्वारा दिया जाता है। जिन्हें मान्यता प्राप्त नहीं होती है परन्तु सरकार ने स्टैनोग्राफी प्रशिक्षण के लिए आई.टी.आई व पॉलीटेक्निक केन्द्र हर जिले व शहर में खोल रखे हैं। स्टैनोग्राफी की अंग्रेजी अथवा हिन्दी दोनों माध्यमों में प्रशिक्षण की अवधि एक वर्ष होती है।

स्टैनोग्राफी के कुछ सरकारी प्रशिक्षण केन्द्र इस प्रकार हैं।

**दिल्ली** :

1. जी. बी. पन्त पालीटेक्निक ओखला - नयी दिल्ली
2. महिला पालीटेक्निक कश्मीरी गेट - नयी दिल्ली

**बिहार** :

3. गवर्नमेंट पालीटेक्निक, पटना
4. गवर्नमेंट पालीटेक्निक, राँची

**मध्यप्रदेश** :

5. गवर्नमेंट पालीटेक्निक जबलपुर, भोपाल, इन्दौर, रायपुर, ग्वालियर, रीवा, बिलासपुर आदि।

## उत्तर प्रदेश

6. महिला पालीटेक्निक लखनऊ
7. गवर्नमेंट पालीटेक्निक कानपुर
8. औद्योगिक प्रशिक्षण संस्थान कानपुर
9. गवर्नमेंट पालीटेक्निक पीलीभीत
10. टाउन पालीटेक्निक बलिया
11. गवर्नमेंट पालीटेक्निक झाँसी
12. गवर्नमेंट पालीटेक्निक बस्ती
13. गवर्नमेंट पालीटेक्निक फैजाबाद
14. गवर्नमेंट पालीटेक्निक बरेली

इसी प्रकार और भी अन्य शहरों में स्टैनोग्राफी की शिक्षा की व्यवस्था है।

स्टेनोग्राफी की शिक्षा उ०प्र० माध्यमिक शिक्षा परिषद्, राजस्थान माध्यमिक शिक्षा बोर्ड तथा अन्य प्रदेशों में भी व्यवसायिक शिक्षा विषय के अंतर्गत भी दी जाती है।

भारत सरकार द्वारा संचालित 'कर्मचारी चयन आयोग' तथा 'संघ लोक सेवा आयोग' के द्वारा प्रतिवर्ष भारतीय स्तर पर स्टैनोग्राफर के चयन हेतु परीक्षा का आयोजन किया जाता है।

कर्मचारी चयन आयोग द्वारा निर्धारित न्यूनतम स्टैनाग्राफी गति 80 शब्द प्रति मिनट की गति पर परीक्षा लेता है।

एक सफल स्टैनोग्राफर या शीघ्र लिपि लेखक जो 120 से 180 शब्द प्रति मिनट तक की गति प्राप्त कर लेता है, को विधान सभा रिपोर्टर, पार्लियामेंट रिपोर्टर, कमेंट्री रिपोर्टर के रूप में रोजगार प्राप्त हो जाता है। ये सभी पद राजपत्रित है।

स्टैनोग्राफी एक कठिन विद्या अवश्य है परन्तु इसे डेढ़ वर्ष के अन्दर निरन्तर अभ्यास के फलस्वरूप अच्छे ढंग से सीखा जा सकता है।

**साभार - दैनिक जागरण**

# रियायती योजना

हमें अपने पाठकों से बराबर यह शिकायत सुनने को मिलती रहती है कि हमारे प्रकाशन की पुस्तकें/पत्रिका पुस्तक-विक्रेताओं के यहाँ उपलब्ध नहीं होतीं। अतः पाठकों की सुविधा के लिए हमने यह निश्चय किया है कि अपनी प्रकाशित समस्त पुस्तकें/पत्रिका छपे हुए मूल्य पर ही पाठकों तक पहुँचायी जायें। इस रियायती योजना के अन्तर्गत अगर पाठकगण हमारी प्रकाशित पुस्तकों/पत्रिका का पूरा मूल्य रजिस्ट्री खर्च जोड़कर अग्रिम मनीआर्डर द्वारा भेजेंगे तो पुस्तकें उन्हें रजिस्ट्री डाक द्वारा भेज दी जायेगी, अन्यथा साधारण डाक द्वारा भेजी जायेगी । अन्य कोई खर्च नहीं लगेगा। आशा है आप अपनी आवश्यकतानुसार पुस्तकें/पत्रिका मंगाकर इस योजना से लाभ उठायेंगे। पुस्तकों के मूल्य हेतु सूची पत्र मंगायें।

*प्रकाशन इस प्रकार हैं–*

| | | |
|---|---|---|
| 1. | हिन्दी संकेत लिपि | ऋषि प्रणाली |
| 2. | कुन्जी (ऊपर की) | ऋषि प्रणाली |
| 3. | संकेत संकेत लिपि वाक्यांश कोष | ऋषि प्रणाली |
| 4. | हिन्दी संकेत लिपि सार | ऋषि प्रणाली |
| 5. | शीघ्र लिपि प्रशासनिक शब्दावली | ऋषि प्रणाली |
| 6. | शीघ्र लिपि पत्रिका अंक 1 से आगे क्रमशः | ऋषि प्रणाली |
| 7. | हिन्दी टाइपराइटिंग | गया प्रसाद अग्रवाल |
| 8. | अंग्रेजी टाइपराइटिंग | गया प्रसाद अग्रवाल |
| 9. | शुभम् टाइपिंग गाइड | गया प्रसाद अग्रवाल |
| 10. | पत्र लेखन कला | कैलाश कल्पित |
| 11. | वे टू कैरियर | एस. मनोहर सेठ |

*मनीआर्डर भेजने का पता :—*

***गया प्रसाद अग्रवाल***

**श्री विष्णु आर्ट प्रेस**

*ऋषि कुटी, [illegible]2/257 चक (जीरो रोड), इलाहाबाद-211003*

**मध्यप्रदेश** :

[illegible] गवर्नमेंट प[illegible] [illegible]जने का नियम नहीं है । 2. मनीआर्डर कूपन पर पुस्तक

रीवा, बिला[illegible] हिन्दी अथवा अंग्रेजी में साफ साफ अवश्य लिखें ।